और जिसविषे संपूर्ण भूत प्राणी मात्र ठहरते हैं और लीन होते हैं गुणभूत संपूर्ण, भूतेश भगवान् विषे ऐसे हैं कि, जैसे सूतमें मणिगण पुरोये रहते हैं ॥ २३ ॥

यस्मिन्नित्ये तते तंतौ दृढे स्रगिव तिष्ठति ॥
सदसद्ग्रथितं विश्वं विश्वगे विश्वकर्मणि ॥ २४ ॥

जिस नित्यस्वरूपी विश्वगत विश्वकर्मा, विस्तृत हुए परमात्मा विषे दृढ तागाकी मालामें पुरोयाहुआकी तरह, सत् असत् ग्रन्थिसे ( कारणलिंगशरीरसे ) ग्रथित हुआ विश्व ( संपूर्ण संसार ) रहता है ॥ २४ ॥

हरिं सहस्रशिरसं सहस्रचरणेक्षणम् ॥
सहस्रबाहुमुकुटं सहस्रवदनोज्ज्वलम् ॥ २५ ॥

हरि अर्थात् सब पापोंको हरनेवाले सहस्र अर्थात् असंख्यात चरण और नेत्रोंवाले असंख्यात बाहु और मुकुटवाले अनंत मुखोंकरके प्रकाशित ॥ २५ ॥

प्राहुर्नारायणं देवं यं विश्वस्य परायणम् ॥
अणीयसामणीयांसं स्थविष्ठं च स्थवीयसाम् ॥ २६ ॥

ऐसे नारायण देवको विश्वका परम निवासस्थान कहते हैं सूक्ष्मोंके भी सूक्ष्म हैं और स्थूलोंके भी स्थूल हैं ॥ २६ ॥

गरियसां गरिष्ठं च श्रेष्ठं च श्रेयसामपि ॥
यं वाकेष्वनुवाकेषु निषत्सूपनिषत्सु च ॥ २७ ॥

भारवालोंमेंभी भारवाले हैं श्रेष्ठोंमें श्रेष्ठ हैं और जिसभगवान्को वाक अनुवाक संज्ञक ऋचाओंके भेदोंमें निषद उपनिषदोंमें ॥ २७ ॥

गृणंति सत्यकर्माणं सत्यं सत्येषु सामसु ॥

चतुर्भिश्चतुरात्मानं सत्वस्थं सात्वतां पतिम् ॥ २८ ॥

सर्वकर्मा अर्थात् सब कार्यको करनेवाला गिनते हैं सत्योंमें अर्थात् पंचतत्त्वोंमें तथा सामवेदोंमें सत्यरूप कहते हैं और प्रद्युम्न आदि चार मूर्तियोंकरके चतुरात्मा कहते हैं और सत्त्वगुणमें स्थित हुआ तथा सात्वत अर्थात् भक्तोंके पति कहते हैं ॥ २८ ॥

यं दिव्यैर्देवमर्चंति गुह्यैः परमनामभिः ॥
यस्मिन्नित्यं तपस्तप्तं यदंगेष्वनुतिष्ठति ॥ २९ ॥

जिस देवको दिव्य परम गुह्य नामोंकरके पूजते हैं जिस विषे नित्य तप कियाहुआ जिसके अंगोंमें सदा ठहरता है ॥ २९ ॥

सर्वात्मा सर्ववित्सर्वः सर्वगः सर्वभावनः ॥
यं देवं देवकीदेवी वसुदेवादजीजनत् ॥ ३० ॥

जो सर्वात्मा सर्वस्वरूप सर्वगत सबको उत्पन्न करनेवाले हैं ऐसे जिस देवको वसुदेवजीके सकाशसे देवकीदेवी जनती भई ॥ ३० ॥

भूमेश्च ब्रह्मणो गुप्त्यै दीप्तमग्निमिवारणिः ॥
यमनन्यो व्यपेताशीरात्मान वीतकल्मषम् ॥३१॥

पृथ्वी और ब्रह्माकी रक्षाके वास्ते ऐसे उत्पन्न किये जैसे अरणी दीप्त अग्निको उत्पन्न करदेती है जिस निष्कलङ्क आत्माको निराहार व्रती अनन्य भक्तजन ॥ ३१ ॥

दृष्ट्वाऽनंत्याय गोविंदं पश्यत्यात्मानमात्मनि ॥
अतिवाय्विंद्रकर्माणमतिसूर्याग्नितेजसम ॥ ३२ ॥

मोक्षके अर्थ गोविंदको पूजके अपने आत्माको आत्मामें ही देखता है (तिस) वायु और इंद्रसे भी उल्लंघके कर्म करनेवाले सूर्य तथा अग्निको उल्लंघके अर्थात् उनसे भी विलक्षण ॥ ३२ ॥

अतिबुद्धींद्रियात्मानं तं प्रपद्ये प्रजापतिम् ॥
पुराणे पुरुषं प्रोक्तं ब्रह्म प्रोक्तं युगादिषु ॥ ३३ ॥

बुद्धि इंद्रियोंसे ग्रहण नहीं किये जावें ऐसे आत्मा प्रजापतिकी शरण हूँ पुराणोंमें पुरुष कहा हैः युगादिकोंमें ब्रह्म कहा है ॥३३॥

क्षये संकर्षणं प्रोक्तं तमुपास्यमुपास्महे ॥
यमेकं बहुधाऽऽत्मानं प्रादुर्भूतमधोक्षजम् ॥ ३४ ॥

प्रलयकालमें संकर्षण कहा जाता है तिस उपास्य ( उपासना करने योग्य ) देवकी उपासना करते हैं जिस एक परमात्माको बहुत प्रकार हुएको अधोक्षज अर्थात् नीचे कर दिया है इंद्रियों-का ज्ञान जिसने ऐसे इंद्रिय अग्राह्यको ॥ ३४ ॥

नान्यभक्ताः क्रियावंतो यजंते सर्वकामदम् ॥
यं प्राहुर्जगतः कोशं यस्मिन्सन्निहिताः प्रजाः॥३५॥

क्रियावाले अनन्य भक्तजन सर्व कामदायीको पूजते हैं और जिसको जगत्का कोश ( निवासस्थान ) कहते हैं जिस विषे संपूर्ण प्रजा रहती है ॥ ३५ ॥

यस्मिँल्लोकाः स्फुरंतीमे जले शकुनयो यथा ॥
ऋतमेकाक्षरं ब्रह्म यत्तत्सदसतः परम् ॥ ३६ ॥

जिसमें ये सब लोक ऐसे स्फुरते हैं ( चेष्टा करते हैं ) कि, जलमें ( हंस आदि ) पक्षी जैसे चेष्टा करते हैं जो सत्स्वरूप एकाक्षर सत् असत्से परे ब्रह्म है ॥ ३६ ॥

अनादिमध्यपर्यंतं न देवा नर्षयो विदुः ॥
य सुरासुरगंधर्वाः ससिद्धर्षिमहोरगाः ॥ ३७ ॥

आदि,मध्य, अंत रहित है जिसको देवता और ऋषि नहीं जानते हैं जिसको सुर, असुर, गंधर्व, सिद्ध, ऋषि, महोरग ॥ ३७ ॥

**प्रयता नित्यमर्चंति परमं दुःखभेषजम् ॥**
**अनादिनिधनं देवमात्मयोनिं सनातनम् ॥ ३८ ॥**

दुःखमें परम औषधरूपको आदि अंतरहित आत्मयोनि सनातन देवको सावधान होके नित्य पूजते हैं ॥ ३८ ॥

**अप्रतर्क्यमविज्ञेयं हरिं नारायणं प्रभुम् ॥**
**यं वै विश्वस्य कर्तारं जगतस्तस्थुषां पतिम्॥ ३९ ॥**

तिस अप्रतर्क्य ( विचारमें नहीं आसकें ऐसे ) अविज्ञेय हरि नारायण प्रभुको विश्वकर्त्ताको स्थावरजंगमसंसारके पतिको ॥ ३९॥

**वदंति जगतोऽध्यक्षमक्षरं परमं पदम् ॥**
**हिरण्यवर्णो यो गर्भो दितेर्दैत्यनिषूदनः ॥ ४० ॥**

जगत्का पति कहते हैं अक्षर कहिये कभी क्षीण न हो ऐसा परम पद कहा जाता है जो हिरण्यवर्ण गर्भ है (हिरण्यगर्भ है) दितिके पुत्र दैत्योंको नष्ट करनेवाले हैं ॥ ४० ॥

**एको द्वादशधा जज्ञे तस्मै सूर्यात्मने नमः ॥ ४१ ॥**

और जो एक ही बारह प्रकारसे प्रगट होतेभये तिस सूर्यात्मक रूप भगवान्के अथ नमस्कार है ॥ ४१ ॥

**शुक्ले देवान् पितॄन् कृष्णे तर्पयत्यमृतेन यः॥**
**यश्च राजा द्विजातीनां तस्मै सोमात्मने नमः॥४२॥**

जो शुक्लपक्षमें देवतोंको और कृष्णपक्षमें पितरोंको अमृतकरके

तृप्त करता है जो द्विजाति कहिये ब्राह्मणोंका पति है तिस सोमात्मक चंद्र स्वरूपी भगवान्के अर्थ नमस्कार है ॥ ४२ ॥

महतस्तमसः पारे पुरुषं ह्यतितेजसम् ॥
य ज्ञात्वा मृत्युमत्येति तस्मै ज्ञेयात्मने नमः ॥४३॥

महान् तमोगुण( मायाके पार ) विषे पुरुष है जिस अत्यंत तेजवाले पुरुषको जानके मृत्युको उलंघ जाता है मोक्षरूप होजाता है तिस ज्ञेयात्मारूपी भगवान्के अर्थ नमस्कार है ॥४३॥

यं बृहंतं बृहत्युक्थं यमिनो यं महाध्वरे ॥
यं विप्रसंघा गायंति तस्मै वेदात्मने नमः ॥ ४४ ॥

जिस बृहत् ब्रह्म रूपको जितेंद्रिय ब्रह्मचारीजन बृहति कहिये वेद विषे उक्थ अर्थात् सामवेदका अंगभेद ऋचास्वरूपी कहते हैं और ब्राह्मणों के समूह जिसको महान् यज्ञमें ( वेदरूपसे ) गाते हैं तिस वेदात्मारूपी भगवान्के अथ नमस्कार है ॥ ४४ ॥

ऋग्यजुःसामाथर्वाणं दशार्द्धं हविरात्मकम् ॥
यं सप्ततंतुं तन्वंति तस्मै यज्ञात्मने नमः ॥ ४५ ॥

ऋग्वेद, यजुर्वेद, साम, अथर्वणरूप जो है और दशार्द्धसंज्ञक ऋचा (मन्त्र) रूपी जो है अथवा जो दशार्द्ध कहिये पंचभूतात्मक है तथा साकल्यरूप है जिस तन्तु अर्थात् यज्ञरूपी को सप्तऋषि विस्तार पूर्वक पूजते हैं तिस यज्ञात्माके अर्थ नमस्कार है ॥ ४५ ॥

चतुर्भिश्च चतुर्भिश्च द्वाभ्यां पंचभिरेव च ॥
हूयते च पुनर्द्वाभ्यां तस्मै होमात्मने नमः ॥४६॥

चार वेदों करके चार होता उद्गाता आदिकोंसे दो स्त्री पुरुषोंसे

पांच प्रणापानादिकों करके फिर दो हाथ और स्रुवा करके जो हवन किया जाता है तिस होमात्मकरूपी भगवान्के अर्थ नमस्कार है ॥ ४६ ॥

यः सुपर्णो यजुर्नाम छंदोगात्रस्त्रिवृच्छिराः ॥
रथंतरं बृहत्साम तस्मै स्तोत्रात्मने नमः ॥ ४७ ॥

जो सुपर्णसंज्ञक यजुर्वेदरूप है छन्दोगात्र है वेदत्रयीयुक्त वा त्रिलोकीयुक्त, वा त्रिगुणयुक्त शिरवाले हैं रथंतर बृहत्सामवेद हैं जिस स्तोत्रात्मारूपी भगवान्के अर्थ नमस्कार है ॥ ४७ ॥

यः सहस्रसमे सत्रे यज्ञे विश्वसृजामृषिः ॥
हिरण्यपक्षः शकुनिस्तस्मै हंसात्मने नमः ॥ ४८ ॥

जो हजारवर्षतक अवधिवाले यज्ञमें ब्रह्मा आदिकोंके ऋषि होते हैं (हिरण्य) सुवर्णकी पंखोंवाले पक्षी (हंस) हैं तिस हंसात्मकरूपी भगवान्के अर्थ नमस्कार है ॥ ४८ ॥

पदांगसंधिपर्वाणं स्वरव्यंजनभूषणम् ॥
यमाहुरक्षरं नित्यं तस्मै वागात्मने नमः ॥ ४९ ॥

जो पद, अंग, संधि पर्व ४ वेदके स्वरूप हैं स्वर व्यंजनके भूषण हैं जिसको नित्य अक्षर कहते हैं—तिस वागात्मा (वाणीरूप) भगवान्को नमस्कार है ॥ ४९ ॥

यज्ञांगो यो वराहो वै भूत्वा गामुज्जहार ह ॥
लोकत्रयहितार्थाय तस्मै वीर्यात्मने नमः ॥ ५० ॥

जो यज्ञांग वराहरूप होके त्रिलोकीके हितके वास्ते पृथ्वीका उद्धार करते भये तिस वीर्यात्माको नमस्कार है ॥ ५० ॥

यः शेते योगमास्थाय पर्यंके नागभूषिते ॥
फणासहस्त्ररचिते तस्मै निद्रात्मने नमः ॥ ५१ ॥

जो अपने योगके आश्रय होके हजार फणोंसे रची हुई शेष-शय्या पर शयन करते हैं तिस निद्रात्मारूपी भगवान्‌को नमस्कार है ॥ ५१ ॥

यश्चिनोति सतां सेतुमृतेनामृतयोनिना ॥
धर्मार्थ व्यवहारार्थं तस्मै सत्यात्मने नमः ॥ ५२ ॥

जो धर्मके वास्ते और व्यवहारके वास्ते अमृतयोनि सत्य करके श्रेष्ठ पुरुषोंके पुलको चिनते हैं तिस सत्यात्मास्वरूपी भगवान्‌के अर्थ नमस्कार है ॥ ५२ ॥

यं पृथग्धर्मचरणाः पृथग्धर्मफलैषिणः ॥
पृथग्धर्मैः समर्चंति तस्मै धर्मात्मने नमः ॥ ५३ ॥

अलग २ धर्मका आचरण करनेवाले अलग २ धर्मोंके फलोंकी इच्छावाले जन जिसको अलग २ धर्मोंकरके पूजते हैं तिस धर्मात्मा भगवान्‌के वास्ते नमस्कार है ॥ ५३ ॥

यतः सर्वे प्रसूयंते ह्यनंगात्सांगदेहिनः॥
उन्मादः सर्वभूतानां तस्मै कामात्मने नमः ॥५४॥

जिस शरीर रहित ( कामदेवरूपी ) ईश्वरके सकाशसे शरीरधारी जीव उत्पन्न होते हैं जो सब भूतोंका उन्मादक है तिस कामात्माके अर्थ नमस्कार है ॥ ५४ ॥

यं व्यक्तिस्थितमव्यक्तं विचिन्वन्ति महर्षयः ॥
क्षेत्रे क्षेत्रज्ञमासीनं तस्मै क्षेत्रात्मने नमः ॥ ५५ ॥

महर्षिजन जिस अव्यक्त ( अप्रकटरूपी ) को अलग २ स्थित

हुआ को ढूँढते हैं क्षेत्रमें क्षेत्रज्ञरूपी बैठेहुए तिस क्षेत्रात्माके अर्थ नमस्कार है ॥ ५५ ॥

यं त्रिधाऽऽत्मानमात्मस्थं वृतं षोडशभिर्गुणैः ॥
प्राहुः सप्तदशं सांख्यास्तस्मै सांख्यात्मने नमः ॥५६॥

सोलह प्रकारके ( महदादिक ) गुणोंकरके संयुक्त हुए तीन प्रकारके विश्व, तैजस, प्राज्ञ आत्माको आत्मामें स्थित हुएको सांख्यवाले सतरहवाँ पुरुष पृथक् कहते हैं तिस सांख्यात्माके अर्थ नमस्कार है ॥ ५६ ॥

यं विनिद्रा जितश्वासाः शांता दांता जितेंद्रियाः ॥
ज्योतिः पश्यंति युंजानास्तस्मै योगात्मने नमः ॥५७॥

निद्राको जीतनेवाले, श्वासको जीतनेवाले शांत अंतःकरण और इंद्रियोंको जीतनेवाले योगधारीजन जिसको ज्योतिःस्वरूप देखते हैं, तिस योगात्माके अर्थ नमस्कार है ॥ ५७ ॥

अपुण्यपुण्योपरमे यं पुनर्भवनिर्भयाः ॥
शांताः संन्यासिनो यांति तस्मै मोक्षात्मने नमः ॥५८॥

शांत संन्यासीजन पुनर्जन्मके भयसे रहित होके पाप पुण्य रहित जिस ( ब्रह्म ) को प्राप्त होते हैं तिस मोक्षात्माके अर्थ नमस्कार है ॥ ५८ ॥

योऽसौ युगसहस्रांते प्रदीप्तार्चिर्विभावसुः ॥
संक्षोभयति भूतानि तस्मै घोरात्मने नमः ॥ ५९ ॥

जो हजार युगोंके अंतमें ( प्रलयकालमें ) प्रदीप्तकिरणोंवाला सूर्य ( होके ) सब भूतोंको क्षोभ करता है ( नष्ट करता ) है तिस-घोरात्माके अर्थ नमस्कार है ॥ ५९ ॥

सभक्ष्य सर्वभूतानि कृत्वा चैकार्णवं जगत् ॥
बालः स्वपिति यश्चैकस्तस्मै मायात्मने नमः ॥६०॥

संपूर्ण भूतोंको भक्षणकर जगतमें एकार्णव जल फैलाके जो अकेला बालकस्वरूप होक सोता है तिस मायात्माके अर्थ नमस्कार है ॥ ६० ॥

अजस्य नाभौ संभूतं यस्मिन्विश्वं प्रतिष्ठितम् ॥
पुष्करं पुष्कराक्षस्य तस्मै पद्मात्मने नमः ॥ ६१ ॥

पुष्कराक्ष अजन्मा भगवान्की नाभिमें कमल उत्पन्न भया है और जिसमें विश्व प्रतिष्ठित ( स्थित ) है तिस पद्मात्माके अर्थ नमस्कार है ॥ ६१ ॥

सहस्रशिरसे चैव पुरुषायामितात्मने ॥
चतुःसमुद्रपर्यंके योगनिद्रात्मने नमः ॥ ६२ ॥

हजार शिरोंवाले अतुल आत्मावाले पुरुषके अर्थ चार सागररूपी जलशय्यापर योगनिद्रात्मा होनेवालेके अर्थ नमस्कार है ॥ ६२॥

यस्य केशेषु जीमूता नद्यः सर्वांगसंधिषु ॥
कुक्षौ समुद्राश्चत्वारस्तस्मै योगात्मने नमः ॥६३ ॥

जिसके बालोंमें मेघ है और संपूर्ण अंगकी संधियोंमें नदी हैं कूखिमें चार समुद्र हैं तिस जलस्वरूपी भगवान्के अर्थ नमस्कार है ॥ ६३ ॥

यस्मात्सर्वाः प्रसूयंते सर्गप्रलयविक्रियाः ॥
यस्मिश्चैव प्रलीयंते तस्मै हेत्वात्मने नमः ॥६४॥

रचना और प्रलय पर्यंत सब विकार ( क्रिया ) जिससे उत्पन्न होते हैं

और जिसमें ही लीन हो जाते हैं तिस हेत्वात्माके अर्थ नमस्कार है॥ ६४ ॥

**यो निषण्णो भवेद्रात्रौ दिवा भवति धिष्ठितः ॥**
**इष्टानिष्टस्य च द्रष्टा तस्मै द्रष्ट्रात्मने नमः ॥ ६५ ॥**

जो रात्रिविषे शिथिल हो जाता है दिनमें जाग्रत अवस्थामें अधिष्ठाता साक्षी रहताहै और इष्ट अनिष्टका ( भली बुरी वस्तु का ) देखनेवाला है तिस द्रष्टात्माके अर्थ नमस्कार है ॥ ६५ ॥

**अकुंठं सर्वकार्येषु धर्मकार्यार्थमुद्यतम् ॥**
**वैकुंठस्य हि तद्रूपं तस्मै कार्यात्मने नमः ॥ ६६ ॥**

जो सब कर्योंमें निपुण तत्पर है धर्मकार्योंके वास्ते उद्यत है वह वैकुण्ठका ही रूप है तिस कार्यात्माके अर्थ नमस्कार है ॥ ६६ ॥

**विभज्य पंचधाऽऽत्मानं वायुर्भूतः शरीरगः ॥**
**यश्चेष्टयति भूतानि तस्मै वाय्वात्मने नमः ॥६७॥**

जो अपने आत्माका पांच प्रकार ( पृथ्वी वायु, जल, अग्नि आकाश,ऐसे )विभाग करके वायुस्वरूप हो सब शरीरोंमें प्राप्त होके भूतोंको चेष्टा कराता है तिस वाय्वात्माके अर्थ नमस्कार है ॥

**ब्रह्म वक्त्रं भुजौ क्षत्रं कृत्स्नमूरूदरं विशः॥**
**पादौ यस्याश्रिताः शूद्रास्तस्मै वर्णात्मने नमः६८॥**

ब्राह्मण जिसका मुख है,क्षत्रिय भुजा हैं, सब वैश्य जांघ और उदर है, शूद्र पैर है तिस वर्णात्माके अर्थ नमस्कार है ॥ ६८ ॥

**युगेष्वावर्तते योगैर्मासर्त्वयनहायनैः ॥**

सर्गप्रलययोः कर्ता तस्मै कालात्मने नमः ॥ ६९ ॥

मास, ऋतु, वर्ष इन्हों करके अपने योगोंकरके जो युगोंमें विचरता है उत्पत्ति और प्रलयको करनेवाला है तिस कालात्मा (कालस्वरूपी) के अर्थ नमस्कार है ॥ ६९ ॥

यस्याग्निरास्यं द्यौर्मूर्धा खं नाभिश्चरणौ क्षितिः ॥
सूर्यश्चक्षुर्दिशः श्रोत्रे तस्मै लोकात्मने नमः ॥७० ॥

अग्नि जिसका मुख है, स्वर्ग मस्तक है, आकाश नाभि है, पृथ्वी चरण है, सूर्य नेत्र हैं, दिशा कान हैं, तिस लोकात्माके अर्थ नमस्कार है ॥ ७० ॥

परः कालात्परो यज्ञात्परात्परतरो हि यः ॥
अनादिरादिर्विश्वस्य तस्मै विश्वात्मने नमः ॥७१॥

वह परमात्मा कालसे पर है यज्ञसे पर है परमसे भी परे है स्वयं अनादि है विश्वके आद्य है तिस विश्वात्माके अर्थ नमस्कार है ॥ ७१ ॥

विषये वर्तमानोऽयं तं वैशेषिकनिर्गुणैः ॥
प्राहुर्विषयगोप्तारं तस्मै गोप्त्रात्मने नमः ॥ ७२ ॥

जो विषयमें वर्तमान है तिसको वैशेषिक निर्गुणोंकरके विषयका गोप्ता रक्षक कहते हैं तिस गोप्ता रक्षक आत्माके अर्थ नमस्कार है ॥ ७२ ॥

अन्नपानेंधनमयो रसप्राणविवर्द्धनः ॥
यो धारयति भूतानि तस्मै प्राणात्मने नमः॥७३ ॥

जो अन्न पानका ईंधनरूप हो रस प्राणोंको बढाता है जो भूतोंको धारण करता है तिस प्राणात्माके अर्थ नमस्कार है ॥ ७३ ॥

पिंगेक्षणसटं यस्य रूपं दंष्ट्रानखायुधम् ॥
दानवेंद्रांतकरणं तस्मै दृप्तात्मने नमः ॥ ७४ ॥

जिसका रूप पिंगल नेत्रोंवाला और पिंगलवर्णजटाधारी है और जाड तथा नखोंका आयुध शस्त्रवाला है दानवोंका नाश करनेवाला है तिस दृप्तात्मा ( मदोन्मत्त अभिमानीरूप ) के अर्थ मनकारहै ॥ ७४ ॥

रसातलगतः श्रीमाननंतो भगवान्विभुः ॥
जगद्धारयते कृत्स्नं तस्मै वीर्यात्मने नमः ॥ ७५ ॥

जो श्रीमान् अनंत विभु भगवान् रसातलमें प्राप्त होके संपूर्ण जगत्को धारण कर रहा है तिस वीर्यात्मा ( बलरूपी ) के अर्थ नमस्कार है ॥ ७५ ॥

यो मोहयति भूतानि स्नेहपाशानुबंधनैः ॥
सर्गस्य रक्षणार्थाय तस्मै मोहात्मने नमः ॥ ७६ ॥

जो स्नेहपाशोंके अनुबंधों करके संपूर्ण भूतोंको प्राणिमात्रोंको संसारकी रक्षाके वास्ते मोहता है तिस मोहनरूपीके अर्थ नमस्कार है ॥ ७६ ॥

भूतलातलमध्यस्थो हत्वा तु मधुकैटभौ ॥
उद्धृता येन वै वेदास्तस्मै मत्स्यात्मने नमः ॥ ७७ ॥

जिसने पाताललोकमें स्थित हुए मधु कैटभ दैत्य मारकेवेदोंका उद्धार किया तिस वेदात्माके अर्थ नमस्कार है ॥ ७७ ॥

ससागरनगां बिभ्रत्सप्तद्वीपां वसुन्धराम् ॥
यो धारयति पृष्ठेन तस्मै कूर्मात्मने नमः ॥ ७८ ॥

समुद्र और पर्वतों सहित सात द्वीपोंवाली पृथ्वीको जो अपनी पीठ करके धारण करता है तिस कूर्म ( कछुआ ) स्वरूपी भगवान्‌के अर्थ नमस्कार है ॥ ७८ ॥

**एकार्णवे हि मग्नां तां वाराहं रूपमास्थितः ॥**
**उद्दधार महीं योऽसौ तस्मै क्रोडात्मने नमः॥७९ ॥**

जो वराह ( सूकर) रूप करके एकार्णव जलमें डूबी हुई पृथ्वीका उद्धार करता भया तिस वराहरूपी भगवान्‌के अर्थ नमस्कार है ॥७९ ॥

**नारसिंहं वपुः कृत्वा यस्त्रैलोक्यभयंकरः ॥**
**हिरण्यकशिपुं जघ्ने तस्मै सिंहात्मने नमः ॥८० ॥**

जो त्रिलोकीको भयंकर नृसिंहरूप धारणकरके हिरण्यकशिपु दैत्यको मारता भया तिस नृसिंहरूपी भगवान्‌के अर्थ नमस्कार है ॥ ८० ॥

**वामनं रूपमास्थाय बलिं संयम्य मायया ॥**
**सहस्रार्जुनहंतेव तस्मा उग्रात्मने नमः ॥८१ ॥**

जो वामनरूप धारण कर माया करके बलिको वशमें करता भया औरये तीनों लोक मांप लिये तिस उग्रात्माके अर्थ नमस्कार है ॥ ८१ ॥

**जमदग्निसुतो भूत्वा रामः परशुधृक्प्रभुः ॥**
**इमे क्रांतास्त्रयो लोकास्तस्मै क्रांतात्मने नमः॥८२॥**

जो प्रभु जमदग्नि ऋषिका पुत्र परशुराम होके सहस्रबाहु राजाको मारता भया तिस क्रान्तात्माके अर्थ नमस्कार है ॥ ८२ ॥

**रामो दाशरथिर्भूत्वा पौलस्त्यकुलनंदनम् ॥**
**जघान रावणं संख्ये तस्मै क्षत्त्रात्मने नमः ॥८३॥**

जो दशरथका पुत्र रामचंद्रजी होके पुलस्त्य ऋषिके कुलमें होनेवाले रावणको युद्धमें मारते भये तिस क्षत्रीरूप आत्माके अर्थ नमस्कार है ॥ ८३ ॥

**वसुदेवसुतः श्रीमान्वासुदेवो जगत्पतिः ॥**
**जहार वसुधाभारं तस्मै कृष्णात्मने नमः ॥ ८४ ॥**

जो वसुदेवके पुत्र श्रीमान् वासुदेव पृथ्वीके भारको उतारते भये तिस श्रीकृष्णात्माके अर्थ नमस्कार है ॥ ८४ ॥

**बुद्धरूपं समास्थाय सर्वरूपपरायणः ॥**
**मोहयन्सर्वभूतानि तस्मै मोहात्मने नमः ॥ ८५ ॥**

जो बुद्धावतार करके सब रूपोंमें परायण हो सब भूतोंको मोहता है तिस मोहात्माके अर्थ नमस्कार है ॥ ८५ ॥

**हनिष्यति कलेरंते म्लेच्छांस्तुरगवाहनः ॥**
**धर्मसंस्थापनार्थाय तस्मै कल्क्यात्मने नमः॥ ८६॥**

जो कलियुगके अंतमें घोडाकी सवारी करके ( अवतार हो ) धर्मकी स्थिति करनेके वास्ते म्लेच्छोंको मारेगा तिस कल्कि आत्माके अर्थ नमस्कार है ॥ ८६ ॥

**आत्मज्ञानमिदं ज्ञानं ज्ञात्वा पंचस्ववस्थितः ॥**
**यं ज्ञानेनाधिगच्छंति तस्मै ज्ञानात्मने नमः ॥८७॥**

पांच भूतोंमें अवस्थित हुआ (जीव) इस आत्मज्ञानको जानके जिसको ज्ञानका अधिष्ठाता मानता है तिस ज्ञानात्माके अर्थ नमस्कार है ॥ ८७ ॥

अप्रमेयशरीरस्य सर्वतो बुद्धिचक्षुषे ॥
अपारापरिमेयाय तस्मै दिव्यात्मने नमः ॥ ८८॥

अप्रमेयशरीरवाले सब तर्फ बुद्धि और नेत्रोंवाले अपार अ रिमेय तिस दिव्यात्माके अर्थ नमस्कार है ॥ ८८ ॥

जटिने दंडिने नित्यं लंबोदरशरीरिणे ॥
कमंडलुनिषंगाय तस्मै ब्रह्मात्मने नमः ॥ ८९ ॥

जटाधारी नित्य दण्डधारी लंबोदर शरीरवाले कमंडलुरूप (तर कस) वा शस्त्रवाले तिस ब्रह्मात्मा (ब्रह्मारूपी) के अर्थ नम स्कार है ॥८९ ॥

शूलिने त्रिदशेशाय त्र्यंबकाय महात्मने ॥
भस्मदिग्धोर्ध्वलिंगाय तस्मै रुद्रात्मने नमः ॥९०॥

त्रिशूलधारी देवताओंके पति त्र्यंबक तीन नेत्रोंवाले अथवा तीनों लोकोंके पिता महात्मा भस्मसे लिपेहुए शरीरवाले ऊर्ध्वलिंगवाले ऐसे रुद्रात्माके अर्थ नमस्कार है ॥ ९० ॥

चंद्रार्धकृतशीर्षाय व्यालयज्ञोपवीतिने ॥
पिनाकशूलहस्ताय तस्मा उग्रात्मने नमः ॥ ९१ ॥

मस्तकमें अर्द्ध चंद्रमाको धारण करनेवाले सर्पका यज्ञोपवीत धारण करनेवाले धनुष और शूलको हाथमें धारण करनेवाले तिस उग्रात्माके अर्थ नमस्कार है ॥ ९१ ॥

पंचभूतात्मभूताय भूतादिनिधनाय च ॥
अक्रोधद्रोहमोहाय तस्मै शांतात्मने नमः॥ ९२ ॥

पंचभूतोंके आत्मभूत भूतोंकी आदि और अंतस्वरूप क्रोध द्रोह मोहसे रहित तिस शांतात्माके अर्थ नमस्कार है ॥ ९२ ॥

यस्मिन्सर्वं यतः सर्वं यः सर्वं सर्वतश्च यः ॥
यश्च सर्वमयो देवस्तस्मै सर्वात्मने नमः ॥ ९३ ॥

जिसविषे सब है जिससे सब होतेहैं जो सर्व स्वरूप है सब जगह है जो सर्वमय देव है तिस सर्वत्माके अर्थ नमस्कार है यहां कर्ता, करण, उपादान, कर्म, सब कुछ ईश्वर ( ब्रह्म ) ही माना है ॥ ९३ ॥

विश्वकर्मन्नमस्तेऽस्तु विश्वात्मा विश्वसंभवः ॥
अपवर्गस्थभूतानां पंचानां परतः स्थितः ॥ ९४ ॥

हे विश्वकर्मन् ! तुम्हारे अर्थ नमस्कार हैं तुम विश्वके आत्मा हो तुमसे विश्व होता है मोक्षमें स्थितहुए भूतोंको पांच तत्त्वोंसे पर अलग स्थितहुए प्राप्त हो ॥ ९४ ॥

नमस्ते त्रिषु लोकेषु नमस्ते परतस्त्रिषु ॥
नमस्ते त्रिषु सर्वेषु त्वं हि सर्वमयो निधिः ॥ ९५ ॥

त्रिलोकीमें ( स्थित हुए ) तुम्हारे अर्थ नमस्कार है तीन गुणों विषे अथवा त्रिलोकी विषे ( परतः ) अलग अधिष्ठाता रहनेवाले तुम्हारे अर्थ नमस्कार है त्रिगुणोंमें वा त्रिलोकीमें सब जगह तुम ही सर्वमय निधि हो ॥ ९५ ॥

नमस्ते भगवन्विष्णो लोकानां प्रभवाप्ययः ॥
त्वं हि कर्ता हृषीकेश संहर्ता चापराजितः ॥ ९६ ॥

हे भगवन् ! हे विष्णो ! तुम्हारे अर्थ नमस्कार है तुम लोकोंकी उत्पत्ति और नाश करनेवाले हो, हे हृषीकेश ! तुम ही कर्ता संहर्त्ता और अपराजित अर्थात् किसीसे नहीं हारनेवाले हो ॥ ९६ ॥

तेन पश्यामि भगवन्दिव्येषु त्रिषु वर्त्मसु ॥

**तच्च पश्यामि तत्त्वेन यत्ते रूपं सनातनम् ॥ ९७॥**

हे भगवन्! दिव्य तीन लोकोंमें तुम्हारे रूपको मैं नहीं देखता हूँ और जो तुम्हारा सनातनरूप है उसको तो मैं तत्त्वसे देखता हूँ॥ ९७॥

**दिवं ते शिरसा व्याप्तं पद्भ्यां देवी वसुंधरा ॥**
**विक्रमेण त्रयो लोकाः पुरुषोऽसि सनातनः ॥९८॥**

स्वर्ग तुम्हारे शिर करके व्याप्त हो रहा है और पैरोंकरके पृथ्वी देवी व्याप्त हो रही है तुम्हारे पराक्रम करके तीनों लोक व्याप्त रहते हैं तुम सनातन पुरुष हो ॥ ९८ ॥

**दिशो भुजा रविश्चक्षुर्वीर्यं शुक्रः प्रजापतिः ॥**
**सप्त मार्गा निरुद्धास्ते वायोरमिततेजसः ॥ ९९ ॥**

दिशा भुजा हैं सूर्य नेत्र है शुक्र प्रजापति वीर्य है और अतुल तेजवाले तुम्हारी वायु करके सात मार्ग रुक रहे हैं ॥ ९९ ॥

**अतसीपुष्पसंकाशं पीतकौशेयवाससम् ॥**
**ये नमस्यंति गोविंदं न तेषां विद्यते भयम् ॥ १०० ॥**

अतसी ( अलसी ) के पुष्पसमान नीले कांतिवाले पीले रेशमी वस्त्रोंवाले गोविंद भगवान्को जो नमस्कार करते हैं उनको भय नहीं है ॥ १०० ॥

**नमो नरकसंत्रासरक्षामण्डलकारिणे ॥**
**संसारनिम्नगावर्त्ततरिकाष्ठाय विष्णवे ॥ १ ॥**

नरकके त्राससे रक्षामंडल करनेवाले संसाररूपी नदीके आवर्त्त ( भौंहारियोंमें ) नौकारूप मार्गवाले विष्णु भगवान्के अर्थ नमस्कार है ॥ १ ॥

**नमो ब्रह्मण्यदेवाय गोब्राह्मणहिताय च ॥**

जगद्धिताय कृष्णाय गोविंदाय नमोनमः॥ २ ॥

ब्रह्मण्य देवके अर्थ गौ ब्राह्मणोंके हित करनेवाले और जगत्का हित करनेवाले श्रीकृष्ण गोविंदके अर्थ वारंवार नमस्कार है ॥२॥

प्राणकांतारपाथेयं संसारच्छेदभेषजम्॥
दुःखशोकपरित्राणं हरिरित्यक्षरद्वयम्॥ ३॥

प्राणरूपी गह्वरवनमें खर्ची ( उपयोगी वस्तु ) संसारका छेदन करनेमें औषधरूप, दुःख शोकसे रक्षा करनेवाले ऐसे हरि ये दो अक्षर हैं ॥ ३ ॥

यथा विष्णुमयं सत्यं यथा विष्णुमयं जगत्॥
यथा विष्णुमयं सर्वं पाप्मनो नाशकस्तथा॥ ४ ॥

जैसे विष्णुमय सत्य है और विष्णुमय जगत् है जैसे संपूर्ण विष्णुमय है तैसे मेरे पापको नष्ट करनेवाले विष्णु हैं ॥ ४ ॥

त्वां प्रपन्नाय भक्ताय गतिमिष्टां जिगीषवे॥
यच्छ्रेयः पुंडरीकाक्ष तद्ध्यायस्व सुरेश्वर ॥५॥

हे सुरेश्वर। हे पुंडरीकाक्ष। तुम्हारी शरण प्राप्तहुए मनोवांछित गतिको चाहनेवाले भक्तके अर्थ जो कल्याण है उसको आप चिंतवन करो ॥ ५ ॥

इति विद्यातपोयोनिरयोनिर्विष्णुरीडितः॥
वाग्यज्ञेनार्चितो देवः प्रीयतां मे जनार्दनः॥ ६ ॥

इसप्रकारसे विद्या तपकी योनि और अयोनि ( उत्पत्तिरहित ) विष्णु भगवान स्तुत किये वाणीरूप यज्ञकरके पूजित किये जनार्दन देव मुझपर प्रसन्न हों ॥ ६ ॥

नारायणपरं ब्रह्म नारायणपरं तपः ॥
नारायणपरं चेदं सर्वं नारायणात्मकम् ॥ ७ ॥

नारायण परब्रह्म हैं नारायण परम तप हैं यह संपूर्ण विश्व नारायणपर है नारायणात्मक ( नारायण स्वरूप ) हैं ॥ ७ ॥

वैशंपायन उवाच।

एतावदुक्त्वा वचनं भीष्मस्तद्गतमानसः ॥
नम इत्येव कृष्णाय प्रणाममकरोत्तदा ॥ ८॥

वैशंपायन कहते हैं—आदरसहित मनवाला भीष्मपितामहजी इतना यह वचन कहके तब 'श्रीकृष्णाय नमः 'ऐसे श्रीकृष्णको प्रणाम करता भया ॥ ८ ॥

अभिगम्य तु योगेन भक्तिं भीष्मस्य माधवः ॥
त्रैलोक्यदर्शने ज्ञानं दिव्यं दत्त्वा ययौ हरिः ॥ ९ ॥

श्रीकृष्ण हरि भगवान् योगकरके भीष्मपितामहजी भक्तिको प्राप्त होके त्रिलोकी दर्शनमें दिव्य ज्ञान देके जाते भये ॥ ९ ॥

तस्मिन्नुपरते शब्दे ततस्ते ब्रह्मवादिनः ॥
भीष्मं वाग्भिर्बाष्पकंठास्तमानर्चुर्महामतिम् ॥१०॥

तिस भीष्मजी विषें शब्द ( बोलना ) बंद होगया तब वे ब्रह्मवादीऋषिलोग गद्गद कंठवाले होके महामति तिस भीष्मजीको वचनोंकरके पूजते भये ॥ ११० ॥

ते स्तुवंतश्च विप्राग्र्याः केशवं पुरुषोत्तमम् ॥
भीष्मं च शनकैः सर्वे प्रशशंसुः पुनः पुनः ॥११॥

पुरुषोत्तम श्रीकृष्णकी स्तुति करते हुए वे सब उत्तम ब्राह्मण वारंवार शनैः २ भीष्मजीको सराहते भये ॥ ११ ॥

यं योगिनः प्राणविमोक्षकाले यत्नेन चित्ते विनिवेशयंति ॥ साक्षात्पुरस्ताद्धरिमीक्षमाणः प्राणाञ्जहौ प्राप्तकालो हि भीष्मः ॥ १२ ॥

प्राण निकलनेके समय योगीजन जिस भगवान्को यत्नसे अपने चित्तमें ठहराते हैं तिस हरि भगवान्को साक्षात् अपने आगे देखता-हुआ प्राप्त भया है काल जिसका ऐसा भीष्मपितामहजी अपने प्राणोंको त्यागता भया ॥ १२ ॥

शुक्लपक्षे दिवा भूमौ गंगायां चोत्तरायणे ॥
धन्यास्तात मरिष्यंति हृदयस्थे जनार्दने ॥ १३ ॥

हे तात! शुक्लपक्षमें दिनमें गंगाजीके तटपर भूमिमें उत्तरायण कालमें जनार्दन भगवान्को हृदयमें स्थित करके जो मरेंगे वे धन्य हैं ॥ १३ ॥

विदित्वा भक्तियोगं तु भीष्मस्य पुरुषोत्तमः ॥
सहसोत्थाय संतुष्टो यानमेवान्वपद्यत ॥ १४ ॥

पुरुषोत्तम भगवान् भीष्मजीके भक्तियोगको जानके प्रसन्न हो खड़े होके शीघ्रही गमन करते भये ॥ १४ ॥

केशवः सात्यकिश्चैव रथेनैकेन जग्मतुः ॥
अपरेण महात्मानौ युधिष्ठिरधनंजयौ ॥ १५ ॥

श्रीकृष्णभगवान् और सात्यकि एक रथमें बैठके गमन करते भये दूसरे रथमें बैठके युधिष्ठिर अर्जुन गमन करते भये ॥ १५॥

भीमसेनो यमौ चोभौ रथमेकं समास्थिताः॥
कृपो युयुत्सुः सूतश्च संजयश्चापरं रथम् ॥ १६ ॥

भीमसेन और नकुल, सहदेव एक ही रथमें बैठते भये कृपाचार्य, युयुत्सु, सूत, संजय ये एक रथमें बैठते भये ॥ १६ ॥

ते रथैर्नगराकारैः प्रयाताः पुरुषर्षभाः ॥
नेमिघोषेण महता कम्पयंतो वसुंधराम् ॥ १७ ॥

नगरके समान (ऊंचे) आकारवाले रथोंमें बेठेहुए ये उत्तम पुरुष सबही लोग रथचक्रोंके शब्दकरके संपूर्ण पृथ्वीको कँपातेहुए गमन करते भये ॥ १७ ॥

ततो गिरः पुरुषवरस्तवान्विता द्विजेरिताः पथि
सुमनाः स शुश्रुवे ॥ कृतांजलिं प्रणतमथापरं
जनं स केशिहा मुदितमनाभ्यनंदत ॥१८॥

इसके अनंतर केशी दैत्यको मारनेवाले श्रीकृष्ण विष्णु भगवान्की स्तुतिके वचनोंको ब्राह्मणोंकरके कहेहुओंको सुनतेभये तब प्रसन्नमनवाले श्रीकृष्ण अंजली बांधके खड़ेहुए प्रणतहुए अन्यजनको प्रसन्नमन करके सराहते भये ॥ १८ ॥

अनादिनिधनं विष्णुं सर्वलोकमहेश्वरम् ॥
धर्माध्यक्षं स्तुवन्नित्यं सर्वपापैः प्रमुच्यते ॥ १९ ॥

आदि अन्त रहित सब लोकोंके महेश्वर धर्मके अधिपति ऐसे विष्णु अर्थात् सबलोकमें व्याप्त रहनेवाले देवको नित्य प्रति स्तुति करता हुआ जन सब पापोंसे छूटता है ॥ १९ ॥

इमं स्तवं यः पठति शार्ङ्गधन्वनः शृणोति वा भक्तिसमन्वितो जनः ॥ स चक्रधृक्प्रतिहतसर्वकल्मषो जनार्दनं प्रविशति देहसंक्षये ॥ १२० ॥

जो मनुष्य विष्णुके इस स्तोत्रको भक्तिसे पढ़ता है वह शरीर नाशहुए पीछे विष्णुकरके सब पापोंसे छूटके विष्णुमें लीन होजाता है ॥ १२० ॥

अशनिशितसुधारं यस्य चक्रं सुचारु मणिकनकविचित्रे कुंडले यस्य कर्णे ॥ भ्रमरशतसहस्रैः सेविता यस्य माला असुरकुलनिहंता प्रीयतां वासुदेवः ॥ २१ ॥

जिस विष्णु भगवान्‌का चक्र वज्रसमान पैना और सुन्दर धारवाला उत्तम है और मणि तथा सुवर्णसे विचित्र जिसके कानोंमें कुंडल हैं जिसकी माला सैयडों हजारों भ्रमरों करके सेवित है असुरकुलको मारनेवाले वे वासुदेव भगवान् प्रसन्न हों ॥ २१ ॥

स्तवराजः समाप्तोऽयं विष्णोरद्भुतकर्मणः ॥
गांगेयेन पुरा गीतो महापातकनाशनः ॥ २२ ॥

अद्भुत कर्मवाले विष्णुका यह स्तवराज समाप्त भया महापापोंको नष्ट करनेवाला यह स्तोत्र पहले भीष्मपितामहने कहा है ॥ २२ ॥

श्रीभगवानुवाच ।

यः संपठेदिदं स्तोत्रं मम जन्मानुकीर्त्तनम् ॥
देवलोकमतिक्रम्य तस्य लोको यथा मम ॥ १२३ ॥

श्रीभगवान् बोले-कि जिसमें मेरे जन्मचरित्रोंका वर्णन है- ऐसे इस मेरे स्तोत्रका जो पुरुष पाठ करेगा वह देवलोक अर्थात् स्वर्गादिलोकोंका अतिक्रमण करके मेरे लोकको प्राप्त होगा ॥ १२३ ॥

इति श्रीमन्महाभारते शतसाहस्र्यां संहितायां वैयासि-
क्यां शांतिपर्वणि भीष्मयुधिष्ठिरसंवादे पं०
वसतिरामकृतभाषाटीकायां भीष्म-
स्तवराजः समाप्तः ।



॥ श्रीः ॥

# अथानुस्मृतिः ।

बेरी निवासी पं० वसतिरामविरचित-

भाषाटीकासमेता ।

सेयं

क्षेमराज-श्रीकृष्णदासश्रेष्ठिना

मुम्बय्यां

स्वकीये "श्रीवेङ्कटेश्वर" ( स्टीम् ) यन्त्रालये

मुद्रयित्वा प्रकाशितः ।

संवत् १९८०, शके १८४५.

## अथानुस्मृतिः ।



न वासुदेवात्परमस्ति मङ्गलं
न वासुदेवात्परमस्ति पावनम् ।
न वासुदेवात्परमस्ति दैवतं
तं वासुदेवं प्रणमन्न सीदति ॥ १ ॥



श्रीः ।

# अथानुस्मृतिः ।

## भाषाटीकासमेता ।



शतानीक उवाच ।

महामते महाप्राज्ञ सर्वशास्त्रविशारद ॥
अक्षीणकर्मबंधस्तु पुरुषो द्विजसत्तम ॥ १ ॥

शतानीक बोले- हे द्विजसत्तम ! हे महामते ! हे महाप्राज्ञ ! हे सर्वशास्त्रविशारद ! जिसका कर्मरूपी बंधन नहीं छूटा हो वह पुरुष ॥ १ ॥

सततं किं जपेज्जाप्यं विबुधः किमनुस्मरन् ॥
मरणे यज्जपेज्जाप्यं यं च भावमनुस्मरन् ॥ २ ॥

निरंतर किस मंत्रको जपै पंडितजन क्या स्मरण करै मरणसमयमें जो जपने लायक जपै और जिस भावको स्मरण करता हुआ ॥ २ ॥

यच्च ध्यात्वा द्विजश्रेष्ठ पुरुषो मृत्युमागतः ॥
परं पदमवाप्नोति तन्मे वद महामुने ॥ ३ ॥

जिसका ध्यान करके पुरुष मृत्युको प्राप्त होके परमपद(मोक्षको) प्राप्तहो हे द्विजश्रेष्ठ ! हे महामुने ! वह मेरे आगे कहो ॥ ३ ॥

शौनक उवाच ।

इदमेव महाप्राज्ञ पृष्टवांश्च पितामहम् ॥
भीष्मं धर्मभृतां श्रेष्ठं धर्मपुत्रो युधिष्ठिरः ॥ ४ ॥

शौनकजी कहते हैं हे महाप्राज्ञ ! इसको ही धर्मका पुत्र युधिष्ठिर धर्मधारियोंमें श्रेष्ठ भीष्मपितामहजीको पूछता भया ॥ ४ ॥

युधिष्ठिर उवाच ।

**पितामह महाप्राज्ञ सर्वशास्त्रविशारद ॥**
**प्रयाणकाले किं चिंत्यं मुमुक्षोस्तत्त्वचिंतकैः ॥ ५ ॥**

युधिष्ठिर बोले-हे पितामह ! हे महाप्राज्ञ ! हे सर्वशास्त्रविशारद ! तत्त्वको चिंतवन करनेवाले मुमुक्षु ( मोक्षकी इच्छावाले ) जनोंने मरणसमयमें क्या चिंतवन करना चाहिये ॥ ५ ॥

**किंनु स्मरन् कुरुश्रेष्ठ मरणे पर्युपस्थिते**
**प्राप्नुयां परमां सिद्धिं श्रोतुमिच्छामि तत्त्वतः ॥ ६ ॥**

हे कुरुश्रेष्ठ ! मरणसमय प्राप्त होवे तब किसका स्मरण करता हुआ जन परम सिद्धिको प्राप्त होवे यह तत्त्वसे मैं सुना चाहताहूँ ॥ ६ ॥

भीष्म उवाच ।

**तद्युक्तं स्वहितं सूक्ष्मं प्रश्नमुक्तं त्वयाऽनघ ॥**
**शृणुष्वावहितो राजन्नारदेन पुराश्रुतम् ॥ ७ ॥**

भीष्मजी बोले-हे राजन् ! तुमने वही यथायोग्य स्वहित सूक्ष्म प्रश्न कहा है जोकि, पहले नारदने सुनाथा अब सावधान होके तुम सुनो ॥ ७ ॥

**श्रीवत्सांकं जगद्बीजमनंतं लोकसाक्षिणम् ॥**
**पुरा नारायणं देवं नारदः परिपृष्टवान् ॥ ८ ॥**

पहले श्रीवत्सचिह्नवाले जगत्के बीज अनन्तलोकके साक्षी नारायणदेवको नारद पूछता भया ॥ ८ ॥

नारद उवाच ।

त्वमक्षरं परं ब्रह्म निर्गुणं तमसः परम् ॥
आहुर्वेद्यं परं धाम ब्रह्माणं कमलोद्भवम् ॥ ९ ॥

नारदजी बोले-तुम परम अक्षर ( नहीं घटनेवाले ) ब्रह्म हो निर्गुण मायासे वा अज्ञानसे परे हो कमलसे उत्पन्न हुए ब्रह्माजीको जानने योग्य परमधाम तुमको कहते हैं ॥ ९ ॥

भगवन्भूतभव्येश श्रद्दधानैर्जितेंद्रियैः ॥
कथं भक्तैर्विचिंत्योऽसि योगिभिर्मोक्षकांक्षिभिः १०

हे भगवन् ! हे भूतभविष्यत्के पति ! श्रद्धावान् भक्तोंकरके और मोक्षकी इच्छावाले योगीजनोंकरके आप कैसे चिन्तवन करेजावो ॥ १० ॥

किंतु जाप्यं जपेन्नित्यं कल्य उत्थाय मानवः ॥
कथं जपेत्सदा ध्यायेद् ब्रूहि तत्त्वं सनातनम् ॥११॥

प्रातःकाल उठके मनुष्यने क्या जाप्य मन्त्र जपना चाहिये कैसे जपै कैसे सदा ध्यान करै ऐसे सनातनतत्त्वको कहो ॥ ११ ॥

भीष्म उवाच ।

श्रुत्वा च देवदेवर्षेर्वाक्यं वाक्यविशारदः ॥
प्रोवाच भगवान्विष्णुर्नारदाय च धीमते ॥ १२ ॥

भीष्मपितामह कहते हैं-वाक्यविशारद विष्णु भगवान् देवऋषि नारदके वचनको सुनके बुद्धिमान नारदजीके अर्थ बोले ॥ १२ ॥

श्रीभगवानुवाच ।

हंत ते कथयिष्यामि इमां दिव्यामनुस्मृतिम् ॥

**मरणे मामनुस्मृत्य प्राप्नोति परमां गतिम् ॥ १३ ॥**

श्रीभगवान् बोले-अब तेरे आगे इस दिव्य अनुस्मृति(स्तोत्रको) कहूँगा मरणसमयमें मेरा स्मरण करके मनुष्य परमगतिको प्राप्त होता है ॥ १३ ॥

**यामधीत्य प्रयाणे तु मद्भावायोपपद्यते ॥**
**ओंकारमग्रतः कृत्वा मां नमस्कृत्य नारद ॥ १४ ॥**

जिसको मरणसमयमें पढके मेरे भावको प्राप्त होता है ( तिसअनुस्मृतिको सुन ) हे नारद ! ॐकारको आगेकर मुझको नमस्कार करके ॥ १४ ॥

**एकाग्रः प्रयतो भूत्वा इमं मंत्रमुदीरयेत् ॥**
**ओं नमो भगवते वासुदेवाय इत्ययम् ॥ १५ ॥**

एकाग्र सावधान होके इस मन्त्रको उच्चारण करै(ॐनमो भगवते वासुदेवाय ) ऐसा यह मन्त्र है॥ १५ ॥

**अवशेनापि यन्नाम्नि कीर्त्तिते सर्वपातकैः ॥**
**पुमान्विमुच्यते सद्यः सिंहत्रस्तैर्मृगैरिव ॥ १६ ॥**

अवश हुआ पुरुष भी इस नामका कीर्त्तन करनेसे सब पापोंसे शीघ्र ही छूट जाता है जैसे सिंहसे भयभीत हुए मृग अलग हो जाते हैं ॥ १६ ॥

**क्षराक्षरविसृष्टस्तु शोच्यते पुरुषोत्तमः ॥**
**अव्यक्तं शाश्वतं देवं प्रभवं पुरुषोत्तमम् ॥ १७ ॥**

(क्षरअक्षरविशिष्ट ) जिसने जीव,ईश्वर रचे हैं ऐसे पुरुषोत्तम भगवान् ध्यायेजाते हैं; अव्यक्त शाश्वत ( सनातन ) देव जगत्में अपने अंशादिकसे उत्पन्न होनेवाले पुरुषोत्तम ॥ १७ ॥

**प्रपद्ये पुंडरीकाक्षं देवं नारायणं हरिम्॥**
**लोकनाथं सहस्राक्षमक्षरं परमं पदम्॥ १८॥**

पुण्डरीकाक्ष नारायण देव हरिकी मैं शरण हूँ लोकोंके नाथ सहस्राक्ष अक्षर परमपद ॥ १८॥

**भगवंतं प्रपन्नोऽस्मि भूतभव्यभवत्प्रभुम्॥**
**स्रष्टारं सर्वलोकानामनंतं विश्वतोमुखम्॥ १९॥**

भूत भविष्यत् वर्तमानके स्वामी सब लोकोंके कर्ता सब तर्फ मुखवाले ऐसे अनन्त भगवान्की मैं शरण हूँ॥ १९॥

**पद्मनाभं हृषीकेशं प्रपद्ये सत्यमच्युतम्॥**
**हिरण्यगर्भममृतं भूगर्भं तमसः परम्॥ २०॥**

पद्मनाभ हृषीकेश सत्यस्वरूप अच्युत ( अपने स्थानसे पतित नहीं होनेवाले ) हिरण्यगर्भ, अमृत, भूगर्भ,तम अर्थात् माया और अज्ञानसे परे (अलग रहनेवाले) ऐसे भगवान्की मैं शरण हूँ॥२०॥

**प्रभोः प्रभुमनाद्यं च प्रपद्ये तं रविप्रभम्॥**
**सहस्रशीर्षकं देवं महर्षेः सत्त्वभावनम्॥२१॥**

प्रभोः अर्थात् ब्रह्मादिक प्रभुवोंके प्रभु ( स्वामी ) अनादि सूर्य समान कांतिवाले हजार शिरोंवाले महर्षि कपिलाचार्य आदि रूपसे सत्त्व सांख्यशास्त्र आदिको प्रवृत्त करनेवाले ऐसे भगवान्की शरण हूँ॥ २१॥

**प्रपद्ये सूक्ष्ममचलं वरेण्यमनघं शुचिम्॥**
**नारायणं पुराणेशं योगावासं सनातनम्॥ २२॥**

सूक्ष्म, अचल; वरेण्य, ( प्रधान, मुख्य पुरुष) पापरहित,पवित्र, नारायण; पुराणेश, योगावास अर्थात् योगके निवासस्थान, सनातन॥ २२॥

सयोगं सर्वभूतानां प्रपद्ये शिवमीश्वरम् ॥
यः पुरा प्रलये प्राप्ते नष्टे स्थावरजंगमे ॥ २३ ॥

संपूर्ण भूतोंके संयोगरूप शिव ईश्वर की शरण हूँ और जो पहले प्रलयसमयमें स्थावर जंगम सब जगत् नष्ट हुए पर ॥ २३ ॥

ब्रह्मादिषु प्रलीनेषु नष्टे लोके चराचरे ॥
एकस्तिष्ठति विश्वात्मा स मे विष्णुः प्रसीदतु॥२४॥

ब्रह्मादिक और चराचर लोक नष्टहुएपर जो विश्वात्मा अकेला स्थित रहता है सो विष्णु मुझपर प्रसन्न हो ॥ २४ ॥

यः प्रभुः सर्वलोकानां येन सर्वमिदं ततम् ॥
चराचरगुरुर्देवः स मे विष्णुः प्रसीदतु ॥ २५ ॥

जो सब लोकोंका प्रभु है जिसने यह संपूर्ण जगत् रचारक्खा है जो देव चराचर जगत्का गुरु है सो विष्णु मुझपर प्रसन्न हो ॥ २५ ॥

आभूतसंप्लवे चैव प्रलीने प्रकृतौ महान् ॥
योऽवतिष्ठति विश्वात्मा स मे विष्णुःप्रसीदतु ॥२६॥

महा प्रलयके समयमें महान् प्रकृति ( माया ) लीन हुयेपर जो विश्वात्मा अवशेष बाकी रहता है सो विष्णु मुझपर प्रसन्न हो॥२६॥

येन क्रांतास्त्रयो लोका दानवाश्च वशीकृताः ॥
शरण्यः सर्वलोकानां स मे विष्णुः प्रसीदतु ॥२७॥

जिसने तीनोंलोक ( अपने पैरोंसे ) नापलिए और दानव ( दैत्य ) वशमें करलिये जो सब भूतोंको शरण देनेवाला है सो विष्णु मुझ पर प्रसन्न हो ॥ २७ ॥

यस्य हस्ते गदा चक्रं गरुडो यस्य वाहनम् ॥
शंखः करतले यस्य स मे विष्णुः प्रसीदतु ॥ २८ ॥

जिसके हाथमें गदा और चक्र है गरुड़ जिसका वाहन है जिसके हाथमें शंख है वह विष्णु मुझपर प्रसन्न हो ॥ २८ ॥

कार्यं क्रिया च करणं कर्त्ता हेतुः प्रयोजनम् ॥
अक्रिया करणाकार्यं स मे विष्णुः प्रसीदतु ॥२९ ॥

जो कार्यस्वरूप और क्रिया, करण, कर्त्ता, हेतु, प्रयोजन तथा अक्रिया, अकरण, अकार्य आपही है वह विष्णु मुझपर प्रसन्न हो ॥ २९ ॥

चतुर्भिश्च चतुर्भिश्च द्वाभ्यां पचभिरेव च ॥
हूयते च पुनर्द्वाभ्यां स मे विष्णुः प्रसीदतु ॥ ३० ॥

जो चार वेदोंकरके चार होता उद्गाता आदि आचार्योंकरके द्वाभ्यां अर्थात् दो स्त्री पुरुषोंकरके पांच प्राण अपानादिकों करके फिर दो हाथ और स्रुवा करके हवन किया जाता है सो (होमात्मक) विष्णु भगवान् मुझपर प्रसन्न हो ॥ ३० ॥

शमीगर्भस्य यो गर्भस्तस्य गर्भस्य यो रिपुः ॥
रिपुगर्भस्य यो गर्भः स मे विष्णुः प्रसीदतु ॥ ३१ ॥

शमीगर्भका अर्थात् अरणिगर्भ अग्निका जो गर्भ सुवर्ण, तिस सुवर्णके गर्भ कहिये हिरण्यगर्भ शत्रु ( हिरण्यकशिपु ) तिस शत्रु गर्भके गर्भ कहिये प्रह्लादके गर्भ अर्थात् हृदय अंतःकरणमें निवास करने वाले जो विष्णु है अथवा तिसप्रह्लादके भर्त्ता नाम पालन पोषण करनेवाले स्वामी है सो विष्णु भगवान् मुझपर प्रसन्न हो यहाँ इस श्लोकके अन्य भी अर्थ हैं सो यहाँ विस्तारभयसे नहीं लिखे हैं ॥ ३१ ॥

अग्निसोमार्कताराणां ब्रह्मरुद्रेंद्रयोगिनाम् ॥
यस्तेजयति तेजांसि स मे विष्णुः प्रसीदतु ॥ ३२ ॥

जो अग्नि, चंद्रमा, सूर्य, तारागण तथा ब्रह्मा, शिव, इंद्र, योगीजन इनके तेजको तेजवाला करता है वह विष्णु मुझपर प्रसन्न हो ॥ ३२ ॥

पर्जन्यः पृथिवी सस्यं कालो धर्मः क्रियाफलम् ॥
गुणाकारः स मे वाभूर्वासुदेवः प्रसीदतु ॥ ३३ ॥

जो भगवान् पर्जन्यरूप और पृथ्वीस्वरूप और सब अनाजरूप और कालस्वरूप तथाकाल और धर्म सब क्रियारूप तथा सर्व क्रियाओंके फलको देनेवाला और त्रिगुणात्मक सो वासुदेव मुझपर प्रसन्न हो ॥ ३३ ॥

योगावास नमस्तुभ्यं सर्वावास वरप्रद ॥
हिरण्यगर्भ यज्ञांग पंचगर्भ नमोऽस्तु ते ॥ ३४ ॥

हे योगावास सर्वावास ! अर्थात् योग और संपूर्ण प्राणिमात्रोंके निवासस्थान हे वरप्रद ! हे हिरण्यगर्भ ! हे यज्ञांग ! हे पंचगर्भ ! ( पंचतत्त्वोंको उत्पन्न करनेवाले ) तुम्हारे अर्थ नमस्कार है ॥ ३४ ॥

चतुर्मूर्ते परं धाम लक्ष्म्यावास सदाऽच्युत ॥
शब्दादिवास नान्योऽस्ति वासुदेव प्रधानकृत ॥ ३५ ॥

हे चतुर्व्यूहमूर्तिवाले ! हे परंधाम ! हे लक्ष्मी निवास ! सदाऽच्युत हे शब्दोंके आदि निवासस्थान! हे वासुदेव ! हे प्रधानकृत! मायाको रचनेवाले ( सब जगह तुमसे ) अन्य कोई नहीं है ॥ ३५ ॥

अजः संगमनः पाथो ह्यमूर्तिर्विश्वमूर्तिधृक् ॥
श्रीः कीर्तिः पंचकालज्ञो नमस्ते ज्ञानसागर ॥ ३६ ॥

तुम जन्मरहित हो सब जगह व्याप्त हो अवतार आदिकों करके मूर्तिमान् हो मूर्तिरहित हो और विश्वकी मूर्तिको धारण करनेवाले हो लक्ष्मीरूप कीर्तिरूप हो पंचकालको ( पंचभूतोंके कालको ) जाननेवाले हो हे ज्ञानसागर ! तुम्हारे अर्थ नमस्कार है ॥ ३६ ॥

**अव्यक्ताद्व्यक्तमुत्पन्नमव्यक्ताद्यः परात्परः ॥**
**यस्मात्परतरं नास्ति तमस्मि शरणं गतः ॥ ३७ ॥**

अव्यक्त कहिये प्रधान पुरुषसे ( व्यक्त )माया उत्पन्न होती है जो अव्यक्तसे भी परात्पर शुद्धब्रह्म है और जिससे परे कोई नहीं है तिसकी मैं शरण हूँ ॥ ३७ ॥

**चिंतयंतो ह्यजं नित्यं ब्रह्मेशानादयः सुराः ॥**
**निश्चयं नाधिगच्छंति तमस्मि शरणं गतः ॥ ३८ ॥**

अजन्मा प्रभुको नित्य चिन्तवन करते हुए ब्रह्मा आदि शिवआदि देवता जिसका निश्चय नहीं करसकते हैं मैं तिसके शरण हूँ ॥ ३८ ॥

**जितेंद्रिया जितात्मानो ज्ञानध्यानपरायणाः ॥**
**यं प्राप्य न निवर्त्तंते तमस्मि शरणं गतः ॥ ३९ ॥**

हे जितेंद्रिय ! और जितात्मन् अर्थात् मन अन्तःकरणको जीतने वाले ज्ञान ध्यानमें परायण मुनिजन जिसको प्राप्त होके फिर निवृत्त नहीं होते हैं ( संसारमें नहीं आते हैं ) तिसके मैं शरण हूँ ॥ ३९ ॥

**एकांशेन जगत्कृत्स्नमवष्टभ्य स्थितः प्रभुः ॥**
**अग्राह्यो निर्गुणो नित्यस्तमस्मि शरणं गतः ॥ ४० ॥**

जो प्रभु अपने एकांशसे सम्पूर्ण जगत्को व्याप्तकर स्थित है और निर्गुण होनेसे मन वाणी करके अग्राह्य है उस सनातन परमात्माको मैं शरण हूँ ॥ ४० ॥

सोमार्काग्निमयं तेजो या च तारामयी द्युतिः॥
दिवि संजायते तेजः स महात्मा प्रसीदतु॥ ४१ ॥

चन्द्रमा,सूर्य, अग्निरूप जो तेज है तारागणमें जो कांतिहै स्वर्गमें ( आकाशमें ) जो तेज होताहै ऐसा वह महात्मा प्रसन्न हो ॥४१॥

गुणात्मा निर्गुणश्चान्यो रश्मिवांश्चेतनो ह्यजः॥
सूक्ष्मः सर्वगतो देहः स महात्मा प्रसीदतु ॥ ४२ ॥

जो गुणोंकी आत्मा और आप निर्गुण अलग है प्रकाशरूप चेतन अजन्मा है सूक्ष्म है सर्वगत देहरहित है वह महात्मा प्रसन्न हो॥४२॥

अव्यक्तं सदधिष्ठानमचिंत्यं तमसः परम् ॥
प्रकृतिः प्रकृतिं भुंक्ते स महात्मा प्रसीदतु ॥ ४३ ॥

जो अव्यक्त अप्रगटरूप है सत( जीवका)-अधिष्ठान है अचिंत्य है मायासे अलग है महदहंकार प्रकृतिरूप हो प्रकृति कहिये मायाको भोगता है वह महात्मा प्रसन्न हो ॥ ४३ ॥

क्षत्रज्ञः पंचधा भुंक्ते प्रकृतिं पंचभिर्मुखैः ॥
महागुणांश्च यो भुंक्ते स महात्मा प्रसीदतु ॥ ४४ ॥

जो क्षेत्रज्ञ होके पांचप्रकारसे पांचमुखों करके प्रकृति (माया) को भोगता है वह महात्मा प्रसन्न हो ॥ ४४॥

सांख्ययोगाश्च ये चान्ये सिद्धाश्च परमर्षयः ॥
य विदित्वा विमुच्यंते स महात्मा प्रसीदतु ॥४५ ॥

सांख्ययोगवाले जो अन्यजन तथा सिद्ध और परमसृषि जिसको जानके (संसारबन्धनसे) छूटजाते हैं वह महात्मा प्रसन्न हो ॥ ४५ ॥

अतींद्रिय नमस्तुभ्यं लिंगैर्व्यक्तैर्न मीयसे ॥
यं च त्वां नाभिजानंति तमस्मि शरणं गतः ॥४६॥

हे अतींद्रिय ! अर्थात् इंद्रियोंकरके अग्राह्य तुम्हारे अर्थ नमस्कार है । तुम प्रकट चिह्नोंकरके ( इंद्रियगोचरों करके ) नहीं प्रमाण किये जाते हो और जिस तुमको नहीं जानते हैं तिसकी मैं शरणागत हूँ ॥ ४६ ॥

कामक्रोधविनिर्मुक्ता रागद्वेषवि वर्जिताः ॥
अन्यभक्ता न जानंति न पुनर्नारका जनाः ॥ ४७॥

कामक्रोधसे छूटे हुए रागद्वेषसे रहित हुए अन्य भक्त भी तुमको नहीं जान सकते हैं तैसे ही नरकवासी जन तो कभी नहीं जानते हैं ॥ ४७॥

एकांतिनो हि निर्द्वंद्वा निराशाः कर्मकारिणः
ज्ञानाग्निदग्धकर्माणस्त्वां विशंति मनस्विनः ॥४८॥

निरंतर तुम्हारे भक्त सुखदुःखआदि द्वंद्वरहित आशारहित कर्म करनेवाले ज्ञानरूपी अग्निसे कर्मको दग्ध करनेवाले पंडितजन तुम्हारे विषे लीन ( प्रवेश ) होते हैं ॥ ४८ ॥

अशरीरं शरीरस्थं समं सर्वेषु देहिषु ॥
पापपुण्यविनिर्मुक्ता भक्तास्त्वां पर्युपासते ॥ ४९ ॥

शरीर रहित शरीरमें स्थित सब देहधारियोंमें समान रहनेवाले ऐसे तुमको पापपुण्यसे विनिर्मुक्त हुए भक्तजन उपासना करते हैं॥४९॥

अव्यक्तबुद्ध्यहंकारमनोभूतेंद्रियाणि च ॥
त्वयि तानि च तेषु त्वं न तेषु त्वं न तानि ते॥५०॥

माया बुद्धि अहंकार मन ज्ञानेंद्रिय ये सब तुम्हारे विषे हैं (जैसे आकाशमें घट) और उनमें तुम भी हो (वास्तवमें) उन माया आदिकोंमें तुम नहीं और वे तुममें नहीं हैं॥ ५०॥

**एकत्वाय च नानन्यं ये विदुर्यान्ति ते परम्॥**
**समत्वमिह कांक्षंति भक्त्या वै नान्यचेतसा॥ ५१॥**

मुनिजन एकत्वके वास्ते तुमसे अन्य कछु नहीं जानते हैं जो और भक्ति करके अनन्यचित्तसे इस संसारमें समत्व (समता) की इच्छा करते हैं वे परम मोक्षको प्राप्त होते हैं॥ ५१॥

**चराचरमिदं सर्वं भूतग्रामं चतुर्विधम्॥**
**त्वयि तन्तौ च तत्प्रोतं सूत्रे मणिगणा इव॥ ५२॥**

यह सब चार प्रकारका अंडजादि ४ भेदका संसार तागारूप तुम्हारे विषे ऐसे पुरोया हुआ है जैसे सूतमें मणिसमूह पुरोये हुए हैं॥ ५२॥

**स्रष्टा भोक्तासि कूटस्थो ह्यचिंत्यः सर्वसंज्ञितः॥**
**अकर्त्ता हेतुरहितः पृथगात्मा व्यवस्थितः॥ ५३॥**

तुम स्रष्टा (कर्त्ता) भोक्ता हो कूटस्थ अचिंत्य हो सर्वसंज्ञा वाले हो वास्तवमें अकर्त्ता और हेतुरहित हो पृथक् आत्मा करके व्यवस्थित हो॥ ५३॥

**न मे भूतेषु संयोगो न भूतित्वं गुणातिगे॥**
**अहंकारेण बुद्ध्या वा न मे योगस्त्रिभिर्गुणैः॥ ५४॥**

भूतोंमें (तत्त्वोंमें) मेरा संयोग नहीं है गुणोंसे अतिरिक्त हुये विषे ऐश्वर्यादिक धर्म नहीं है अहंकारकरके अथवा बुद्धिकरके और तीनों गुणोंके साथ मेरा योग नहीं है॥ ५४॥

न मे धर्मो ह्यधर्मो वा नारंभो जन्म वा पुनः ॥
जरामरणमोक्षार्थं त्वां प्रपन्नोऽस्मि सर्वगम् ॥५५॥

मेरे धर्म और पाप नहीं हैं किसी कार्यका आरंभ और जन्म भी नहीं है वृद्धावस्था और मरणकी मोक्षके वास्ते सर्वगत हुये तुम्हारी शरण हूँ ॥ ५५ ॥

विषयैरिंद्रियैश्चापि न मे भूयः समागमः ॥
ईश्वरोऽसि जगन्नाथ किमतः परमुच्यते ॥ ५६॥

विषय और इंद्रियोंके साथ फिर मेरा समागम न हो। हे जगन्नाथ ! तुम ईश्वर हो इससे विशेष क्या कहैं ?॥ ५६ ॥

भक्तानां यद्धितं देव तत्ते हि त्रिदशेश्वर ॥
पृथिवीं यातु मे घ्राणं यातु मे रसनं जलम् ॥ ५७ ॥

हे त्रिदशेश्वर ! देवतोंके ईश्वर ! भक्तोंको जो हित है वह तुमसे ही होता है मेरी नासिका इंद्रिय पृथ्वीको प्राप्त हो मेरी जिह्वा जलको प्राप्त हो ॥ ५७ ॥

रूपं हुताशने यातु स्पर्शो मे यातु मारुते ॥
श्रोत्रमाकाशमभ्येतु मनो वैकारिकं पुनः ॥ ५८ ॥

रूप अग्निमें प्राप्त हो, स्पर्श वायुमें प्राप्त हो, श्रोत्रइंद्रिय आकाशमें प्राप्त हो मन अहंकारको प्राप्त हो ॥ ५८ ॥

इंद्रियाणि गुणान्यांतु स्वेषु स्वेषु च योनिषु ॥
पृथिवी यातु सलिलमापोऽग्निमनलोऽनिलम्॥५९॥

सबइंद्रिय अपनी २ योनियोंमे गुणोंको प्राप्तहो जावो पृथ्वी जलमें प्राप्त हो जल अग्निमें लीन हो अग्नि वायुमें लीन हो जावो ॥५९॥

वायुराकाशमभ्येतु मनश्चाकाशमेव च ॥
अहंकारं मनो यातु मोहनं सर्वदेहिनाम् ॥ ६० ॥

वायु आकाशमें लीन हो मन भी आकाशमें लीन हो जावों संपूर्ण देहधारियोंको मोहनेवाला मन अहंकारमें प्राप्त होवो ॥ ६० ॥

अहंकारस्तथा बुद्धिं बुद्धिरव्यक्तमेव च ॥
प्रधानं प्रकृतिं यातु गुणसाम्ये व्यवस्थिते ॥ ६१ ॥

अहंकार बुद्धिमें लीन हो जावो बुद्धि मायामें लीन हो माया जहां सब गुण समानतासे व्यवस्थित रहते हैं ऐसी प्रकृतिमें प्राप्तहो जावो ॥ ६१ ॥

विसर्गः सर्वकरणैर्गुणभूतैश्च मे भवेत् ॥
सत्त्वः रजस्तमश्चैव प्रकृतिं प्रविशंतु मे ॥ ६२ ॥

गुणोंसे उत्पन्न हुए संपूर्ण करण ( इंद्रियादिकों ) करके मेरा विसर्जन हो मेरे सत्त्व रजतमोगुण प्रकृतिमें प्रवेश होवो ॥ ६२ ॥

नैष्कैवल्यं पदंदेव कांक्षेऽहं ते परंतप ॥
एकीभावस्त्वया मेऽस्तु न मे जन्म भवेत्पुनः॥६३॥

हे,देव ! हे परंतप ! मैं तुम्हारे नैष्कैवल्यपदकी इच्छा करता हूँ तुम्हारे संगमें मेरा एकीभाव हो फिर मेरा जन्म नहीं हो॥ ६३ ॥

नमो भगवते तस्मै विष्णवे प्रभविष्णवे ॥
त्वद्बुद्धिस्त्वद्गतप्राणस्त्वद्भक्तस्त्वत्परायणः ॥ ६४ ॥

तिस भगवान् विष्णु प्रभविष्णु ( विशेषकरके होनेवाले ) के अर्थ नमस्कार है हे भगवन् ! तुम्हारे विषे बुद्धि और प्राणोंवाला तुम्हारा भक्त और तुम्हारे विषे परायण हूँ ॥ ६४ ॥

त्वामेवाहं स्मरिष्यामि मरणे पर्यवस्थिते ॥
पूर्वदेहकृता ये मे व्याधयः प्रविशंतु माम् ॥ ६५ ॥

मरणसमयमें तुम्हारा ही स्मरण करूँगा और मेरे किये हुए जो पूर्वजन्मके रोग हैं वे सब रोग मेरे विषे आजावो ॥ ६५ ॥

अर्दयंतु च मां दुःखान्यृणं मे प्रतिमुच्यताम् ॥
अनुध्येयोऽसि मे देव न मे जन्म भवेत्पुनः ॥ ६६ ॥

दुःख मुझको पीड़ा दो अनृणी हुए मुझको छोड़ो हे देव ! तुम ध्यान करनेयोग्य हो फिर मेरा जन्म मत हो ॥ ६६ ॥

अस्माद्ब्रवीमि कर्माणि ऋणं मे न भवेदिति ॥
उपतिष्ठंतु मां सर्वे व्याधयः पूर्वसंचिताः ॥ ६७ ॥

इसीवास्ते मैं कर्मोंको कहता हूँ कि, मेरा ऋण मत रहो पूर्वजन्ममें संचित कीहुई सब व्याधि मेरे विषे आजावो ॥ ६७ ॥

अनृणो गंतुमिच्छामि तद्विष्णोः परमं पदम् ॥
अहं भगवतस्तस्य मम वासः सनातनः ॥ ६८ ॥

अनृणी हुआ मैं तिस विष्णुभगवान्के परमपदको जाऊँ मेरा वास सदा रहो ॥ ६८ ॥

तस्याहं न प्रणश्यामि स च मे न प्रणश्यति ॥
कर्मेंद्रियाणि संयम्य पंचभूतेंद्रियाणि च ॥ ६९ ॥

तिसको मैं नष्ट नहीं होऊं और मेरा वह परमपद नष्ट नहीं हो कर्मेंद्रिय और पांच ज्ञानेन्द्रियोंको वशमें कर ॥ ६९ ॥

दशेंद्रियाणि मनसि अहंकारं तथा मनः ॥

अहंकारं तथा बुद्धौ बुद्धिमात्मनि योजयेत् ॥७०॥

दश इन्द्रियोंको मनमें प्राप्त कर मनको अहंकारमें प्राप्त अहंकारको बुद्धिविषे लीन करै बुद्धिको आत्मामें युक्त करै ॥७०॥

आत्मबुद्धींद्रियं पश्येद्बुद्ध्या बुद्धेः परात्परम् ॥
एवं बुद्धेः परं बुद्ध्वा संस्तभ्यात्मानमात्मना ॥ ७१॥

बुद्धिकरके मन और ज्ञानेन्द्रियोंको देखे ( आत्माको ) बुद्धिसे परात्पर जाने ऐसे अपने आत्माकरके आत्माको बुद्धिसे परे जानके निश्चय करै ॥ ७१ ॥

ततो बुद्धेः परं बुद्ध्वा लभते न पुनर्भवम् ॥
ममायमिति तस्याहं येन सर्वमिदं ततम् ॥ ७२ ॥

फिर बुद्धिसे परे जानके पुनर्जन्मको नहीं प्राप्त होता है ऐसे विचारै कि, जिसने यह सम्पूर्ण जगत् रचा है सो यह मेरा है मैं तिसका हूँ ॥ ७२ ॥

आत्मन्यात्मनि संयोज्य परात्मानमनुस्मरेत् ॥
नमो भगवते तस्मै देहिनां परमात्मने ॥ ७३ ॥

आत्माविषे आत्माको संयुक्त करके परमात्माका स्मरण करै देहधारियोंके परमात्मास्वरूप तिस भगवान्के अर्थ नमस्कार है ॥ ७३ ॥

नारायणाय भक्ताय एकनिष्ठाय शाश्वते ॥
हृदिस्थाय च भूतानां सर्वेषां च महात्मने ॥७४॥

नारायण भक्तस्वरूप एकनिष्ठावाले शाश्वत ( सनातन ) सब भूतोंके हृदयमें स्थित महात्माके अर्थ नमस्कार है ॥७४ ॥

इमामनुस्मरन् दिव्यां वैष्णवीं पापनाशिनीम् ॥

स्वपन् विबुध्य च पठेद्यत्नेन च समभ्यसेत् ॥७५॥

पापको नष्ट करनेवाली इस दिव्य वैष्णवी (विष्णुकी अनुस्मृति) को सोके प्रातःकाल उठके यत्नसे पढ़ै और अच्छेप्रकारसे अभ्यास करै ॥ ७५ ॥

मरणे समनुप्राप्ते यदेकं मामनुस्मरेत् ॥
अपि पापसमाचारः स याति परमां गतिम् ॥७६॥

मरणसमयमें जो एक मेरा ही स्मरण करे तो जो यदि पापी पुरुष हो तो भी वह परम गतिको प्राप्त होता है ॥ ७६ ॥

यद्यहंकारमाश्रित्य यज्ञदानतपःक्रियाः ॥
कुर्वन्फलमवाप्नोति पुनरावर्तनं च तत् ॥ ७७ ॥

जो यदि अहंकारके आश्रय होके यज्ञ, दान, तपस्या आदि कर्म करता हुआ जन कर्मफलको प्राप्त होवे तो फिर जन्मको प्राप्त होता है ॥ ७७ ॥

अभ्यर्चयन्पितॄन्देवान्पठञ्जुह्वन्बलिं ददत् ॥
ज्वलदग्निं स्मरेद्यो मां लभते परमां गतिम् ॥ ७८ ॥

पितर और देवताओंको पूजता हुआ पाठकरता हुआ होम करता हुआ बलि देता हुआ, जो ज्वलते हुए अग्निको मुझको ही स्मरण करता है (जानता है) वह परम गतिको प्राप्त होता है ॥७८॥

यज्ञो दानं तपश्चैव पावनानि मनीषिणाम् ॥
यज्ञं दानं तपस्तस्मात्कुर्याद्रागविवर्जितः ॥ ७९ ॥

यज्ञ, दान, तप, ये पण्डितजनोंको पवित्र करनेवाले हैं इस लिये राग (फल स्नेह) से रहित हुआ पण्डितजन यज्ञ, दान तपस्या करै ॥ ७९ ॥

पौर्णमास्याममायां च द्वादश्यां च तथैव च ॥
श्रावयेच्छ्रद्दधानश्च मद्भक्तश्च विशेषतः ॥ ८० ॥

विशेषकरके मेरा भक्त पौर्णमासी अमावास्या द्वादशी इन दिनोंमें श्रद्धासे युक्त होके इस स्तोत्रको सुनावै ॥ ८० ॥

नम इत्येव यो ब्रूयान्मद्भक्तः श्रद्धयान्वितः ॥
तस्याक्षयो भवेल्लोकः श्वपाकस्यापि नारद ॥ ८१ ॥

श्रद्धासे युक्त हुआ जो मेरा भक्त नमः, ऐसे (प्रणाम) कहता है हे नारद! वह चाहे चाण्डाल हो तो भी तिसको अक्षय मेरा लोक प्राप्त होता है ॥ ८१ ॥

किं पुनर्ये भजंते मां साधका विधिपूर्वकम् ॥
श्रद्धावंतो यतात्मानस्ते यांति परमां गतिम्॥ ८२॥

फिर जो साधक उत्तमजन मुझको विधिपूर्वक पूजते हैं उनका क्या कथन है जो श्रद्धावाले जितेंद्रिय पुरुष होते हैं वे परम गतिको प्राप्त होते हैं ॥ ८२ ॥

कर्माण्याद्यंतवंतीह मद्भक्तोऽनंतमश्नुते ॥
मामेव तस्माद्देवर्षे ध्याय नित्यमतंद्रितः ॥ ८३॥

कर्म तो आदि अन्तवाले हैं मेरा भक्तजन अनन्त (अक्षय) पदको प्राप्त होता है, हे देवर्षे! इसलिये तू सावधान होके नित्य मेरा ही ध्यान कर ॥ ८३ ॥

अज्ञानां चैव यो ज्ञानं दद्याद्धर्मोपदेशतः ॥
कृत्स्नां वा पृथिवीं दद्यात्तेन तुल्यं च तत्फलम्॥८४॥

जो मनुष्य धर्मके उपदेशसे अज्ञजनोंको ज्ञान देता है वह सम्पूर्ण पृथ्वीदानके फलको प्राप्त होता है ॥ ८४ ॥

तस्मात्प्रदेयं साधुभ्यो जपं बंधभयापहम् ॥
अवाप्स्यसि ततः सिद्धिं प्राप्स्यसे च पदं मम॥८५॥

इसलिये भयको दूर करनेवाला जप (मन्त्र) साधुजनोंके वास्ते देना चाहिये तिससे सिद्धिको प्राप्त होगा और मेरे पद (स्थान)को प्राप्त होगा ॥ ८५ ॥

अश्वमेधसहस्रैश्च वाजपेयशतैरपि ॥
नासौ पदमवाप्नोति मद्भक्तैर्यदवाप्यते ॥ ८६ ॥

जो पद मेरे भक्तोंको प्राप्त होता है वह पद हजार अश्वमेध और सौ वाजपेय यज्ञों करकेभी नहीं प्राप्त होता है ॥ ८६ ॥

भीष्म उवाच।

हरेः पृष्टं पुरा तेन नारदेन सुरर्षिणा ॥
यदुवाच ततः शंभुस्तदुक्तं समनुव्रत ॥ ८७ ॥

भीष्मजी कहते हैं-हे समनुव्रत ! अर्थात् सम्यक् सावधान हुए युधिष्ठिर ! पहले देवऋषि नारदजीने हरिसे पूछा फिर शंभु अर्थात् ब्रह्मरूप( सुख करनेवाले )हरि जो कुछ कहते भये वही मैंने कहा है ॥ ८७ ॥

त्वमप्येकमना भूत्वा ध्याहि ध्येयं गुणाधिकम् ॥
भजस्व सर्वभावेन परमात्मानमव्ययम् ॥८८॥

तुम भी एकाग्रमनकरके गुणोंसे अधिक ध्येय(ध्यानकरने योग्य) अविनाशी परमात्माको ध्यावो और संपूर्णभावसे भजो ॥ ८८ ॥

श्रुत्वैवं नारदो वाक्यं दिव्यं नारायणोदितम् ॥
अत्यंतं भक्तिमान्देवमेकांतित्वमुपेयिवान् ॥ ८९ ॥

नारदमुनि इसप्रकारके दिव्य नारायणके कहे हुए वचनको सुनके अत्यन्त भक्तिमान् वह नारदमुनि एकान्तितत्व सब जगह निरंतर एक रस रहनेवाले देवको प्राप्त होता भया ॥ ८९ ॥

नारायणमृषिं देवं दशवर्षाण्यनन्यभाक् ॥
इमं जपित्वा चाप्नोति तद्विष्णोः परमं पदम् ॥९०॥

अनन्यभक्ति करके दश वर्षतक नारायण देवको ऋषि भजता भया इसाही ( नारायणमन्त्र ) को जपके विष्णुके तिस परम पदको प्राप्त होता है ॥ ९० ॥

किं तस्य बहुभिर्मंत्रैः किं तस्य बहुभिर्व्रतैः ॥
नमोनारायणायेति मंत्रः सर्वार्थसाधकः ॥९१॥

उसके बहुत मन्त्रोंकरके क्या है बहुत व्रतोंकरके क्या है किन्तु "नमोनारायणाय" यही मन्त्र सम्पूर्ण प्रयोजनको सिद्ध करनेवाला है॥ ९१ ॥

किं तस्य दानैः किं तीर्थैः किं तपोभिः किमध्वरैः॥
यो नित्यं ध्यायते देवं नारायणमनन्यधीः ॥ ९२ ॥

जो पुरुष नित्य प्रति अनन्य ( एकाग्र ) बुद्धिकरके नारायण देवको ध्याता है उसके दानोंकरके तीर्थोंकरके तप और यज्ञों करके क्या है ॥ ९२ ॥

ये नृशंसा दुरात्मानः पापाचाररतास्तथा ॥
तेऽपि यांति परं स्थानं नारायणपरायणाः ॥ ९३ ॥

जो क्रूर (हिंसक) दुष्टात्मा पापी पुरुष हैं वे भी (इस मन्त्रकरके) नारायणमें परायण होके परमस्थानको प्राप्त होते हैं ॥ ९३ ॥

अनन्यया मंदबुद्ध्या प्रतिभाति दुरात्मनाम् ॥

कुतर्कां ज्ञानदृष्टीनां विभ्रांतेंद्रियवर्त्मनाम् ॥ ९४ ॥

कुतर्क और अज्ञानकी दृष्टिवाले इंद्रियोंके विषयोंमें भ्रमते हुए दुष्टजनोंको अनन्य मन्दबुद्धिकरके वह परमात्मा प्रतिकूल ( खराब ) मालूम होता है ॥ ९४ ॥

नमो नारायणायेति ये विदुर्ब्रह्म शाश्वतम् ॥
अंतकाले जपाद्यांति तद्विष्णोः परमं पदम् ॥ ९५ ॥

जो पुरुष 'नमो नारायणाय' इस मन्त्रको सनातन ब्रह्म जानते हैं वे अंतसमयमें इस मन्त्रको जपते हुए विष्णुके तिस परम पदको प्राप्त होते हैं ॥ ९५ ॥

आचारहीनोऽपि मुनिप्रवीर भक्त्या विहीनोऽपि विनिंदितोऽपि ॥ किं तस्य नारायणशब्दमात्रतो विमुक्तपापो विशतेऽच्युतां गतिम् ॥ ९६ ॥

हे मुनिप्रवीर ! जो आचारहीन तथा भक्तिहीन होवे और निंदित हो उसके ( क्या पाप हैं ) किन्तु "नारायण" ऐसे शब्दमात्रसे पापरहित होके परम अविनाशी गतिको प्राप्त होता है ॥ ९६ ॥

कांतारवनदुर्गेषु कृच्छ्रेष्वापत्सु संयुगे ॥
दस्युभिः सन्निरुद्धश्च नामभिर्मां प्रकीर्तयेत् ॥ ९७ ॥

गह्वर भयंकर मार्ग, वन, दुर्ग ( किला ) कष्ट, विपत्ति, युद्ध इन्हीमें और शत्रुओंकरके रुका हुआ जन मुझको मेरे नामों करके कीर्तन करै ॥ ९७ ॥

जन्मांतरसहस्रेषु तपोध्यानसमाधिभिः ॥
नराणां क्षीणपापानां कृष्णे भक्तिः प्रजायते ॥ ९८ ॥

हजारों जन्मांतरोंमें तप, ध्यान समाधियोंकरके जब मनुष्योंके पाप क्षीण होते हैं तब उसकी भक्ति श्रीकृष्णविषे होती है ॥ ९८ ॥

**नाम्नोऽस्ति यावती शक्तिः पापनिर्हरणे हरेः ॥**
**श्वपचोऽपि नरः कर्तुं क्षमस्तावन्न किल्बिषम् ॥९९॥**

पापोंके हरनेमें हरिके नामोंमें जितनी शक्ति है उतने पाप करनेमें चाण्डाल पुरुष भी समर्थ नहीं है ॥ ९९ ॥

**न तावत्पापमस्तीह यावन्नामाहतं हरेः ॥**
**अतिरेकभयादाहुः प्रायश्चित्तांतरं वृथा ॥ १०० ॥**

इस संसारमें उतने पाप नहीं हैं कि जितने पाप हरिके नामों करके हत ( नष्ट ) होजाते हैं इसलिये अतिरेक अर्थात् ज्यादे होनेके भयसे अन्य प्रायश्चित्तोंको वृथाही कहते हैं अर्थात् हरि-नामके समान कोई प्रायश्चित्त नहीं है ॥ १०० ॥

**गत्वा गत्वा निवर्तन्ते चंद्रसूर्यादयो ग्रहाः ॥**
**अद्यापि न निवर्त्तन्ते द्वादशाक्षरचिंतकाः॥१०१॥**

चन्द्र, सूर्य, आदि ग्रह तो प्राप्त होके उलटे निवृत्त होते हैं और द्वादशाक्षरमन्त्र ( ॐ नमो भगवते वासुदेवाय ) को चिंतवन करनेवाले जन अब तक निवृत्त नहीं होते हैं ॥ १०१ ॥

**न वासुदेवात्परमस्ति मंगलं न वासुदेवात्परमस्ति पावनम् ॥ न वासुदेवात्परमस्ति दैवतं तं वासुदेवं प्रणमन्न सीदति ॥ १०२ ॥**

वासुदेव भगवान्से परे मंगल नहीं है वासुदेवसे परे कुछ पवित्र

नहीं है वासुदेवसे परे दैव नहीं है ऐसे तिस वासुदेवको प्रणाम करताहुआ जन दुःखित नहीं होता है ॥ १०२ ॥

इमां रहस्यां परमामनुस्मृतिं योऽधीत्य बुद्धिं लभते च नैष्ठिकीम् ॥ विहाय पापं विनिर्मुच्य संकटात्सवीतरागो विचरे-न्महीमिमाम् ॥ १०३ ॥

इस रहस्य ( गुह्य ) परम अनुस्मृतिको जो पढता है वह नैष्ठिकी ब्रह्ममें ( निष्ठावाली ) बुद्धिको प्राप्त होता है और पापसे छूटके तथा संकटसे छूटके स्नेहरहित होके इस पृथ्वीमें विचरता है ॥ १०३ ॥

इति अनुस्मृतिभाषाटीका समाप्ता एषा भाषाटीका बेरीनिवासि-पण्डितवसातिरामशर्म्मणा विरचिता ॥



॥ श्रीः ॥

# अथ गजेन्द्रमोक्षः ।

बेरी निवासी पं० बसतिरामविरचित-

भाषाटीकासमेतः ।

सोऽयं

क्षेमराज-श्रीकृष्णदासश्रेष्ठिना

मुम्बय्यां

स्वकीये "श्रीवेङ्कटेश्वर" ( स्टीम् ) यन्त्रालये

मुद्रयित्वा प्रकाशितः ।

संवत् १९८०, शके १८४५.

# गजेन्द्रमोक्षः ।



ररक्ष यः कुञ्जरचक्रशर्के
नक्रस्य चक्रेण विपाटय वक्रम् ॥
सदाऽवनस्थः खरहेतिहस्तो
हरिर्विरीवर्ति विलक्षणोऽसौ ॥



॥ श्रीः ॥

# अथ गजेन्द्रमोक्ष ।

## भाषाटीकासमेत ।



शतानीक उवाच ।

**मया हि देवदेवस्य विष्णोरमिततेजसः ॥**
**श्रुताः संभूतयः सर्वा गदतस्तव सुव्रत ॥ १ ॥**

शतानीक बोले-हे सुव्रत ! कहते हुए तुमसे मैंने अतुल तेजवाले देवनके देव विष्णुभगवान्‌के सम्पूर्ण ऐश्वर्य गुण सुने ॥ १ ॥

**यदि प्रसन्नो भगवाननुग्राह्योऽस्मि वा यदि ॥**
**तदहं श्रोतुमिच्छामि नृणां दुःस्वप्ननाशनम् ॥ २ ॥**

भगवान् तुम यदि प्रसन्न हो और मेरा अनुग्रह किया चाहते हो तो मनुष्योंके दुःस्वप्न ( बुरा स्वप्नफलको ) नष्टकारक ( इतिहासादिकको ) मैं सुना चाहता हूँ ॥ २ ॥

**स्वप्नादिषु महाभाग दृश्यंते ये शुभाशुभाः ॥**
**फलानि च प्रयच्छंति तद्रूणान्येव भार्गव ॥ ३ ॥**

हे महाभाग ! स्वप्न आदिकोंमें जो शुभाशुभ दीखते हैं, हे भार्गव ! वैसाही वे फल देते हैं ॥ ३ ॥

**तादृक्पुण्यं पवित्रं च नृणामतिशुभप्रदम् ॥**
**दुष्टस्वप्नोपशमनं तन्मे विस्तरतो वद ॥ ४ ॥**

वैसा ही पवित्र मनुष्योंको अत्यन्त शुभदायक दुष्ट(बुरे) स्वप्नके नाश करनेवाले (इतिहास आदिको )मेरे आगे विस्तारसे कहो॥४॥

शौनक उवाच।

इदमेव महाभाग पृष्टवांश्च पितामहम्॥
भीष्मं धर्मभृतां श्रेष्ठं धमपुत्रो युधिष्ठिरः॥ ५ ॥

शौनकजी बोले-हे महाभाग ! इसही प्रश्नको धर्मधारियों भीष्मपितामहजीसे धर्मका पुत्र युधिष्ठिर पूछता भया ॥ ५ ॥

भीष्म उवाच।

जितं ते पुंडरीकाक्ष नमस्ते विश्वभावन॥
नमस्तेऽस्तु हृषीकेश महापुरुषपूर्वज॥ ६ ॥

भीष्मजी कहते भये हे पुण्डरीकाक्ष ! हे विश्वभावन ! अर्थात् विश्वको उत्पन्न करनेवाले हे हृषीकेश, हे महापुरुष ! हे पूर्वज (सबसे प्रथम उत्पन्न होनेवाले) तुम्हारी जय हो तुम्हारे अर्थ नमस्कार है ॥ ६ ॥

आद्यं पुरुषमीशानं पुरुहूतं पुरातनम्॥
ऋतमेकाक्षरं ब्रह्म व्याक्ताव्यक्तं सनातनम्॥ ७ ॥

आद्यपुरुष ईशान(ईश्वर) पुरहूत ( यज्ञादिकोंमें बहुत है बुलाना जिसका ) पुरातन ऋत अर्थात् सत्यस्वरूप एकाक्षर ( ॐकार ) स्वरूप ब्रह्म व्यक्ताव्यक्त अर्थात् अपने अवतार आदिकोंकरके प्रगट और निजस्वरूप निराकार होनेसे अप्रकट रहनेवाले सनातन॥७॥

असच्च सच्च यद्विश्व नित्यं सदसतः परम्॥
परापराणां स्रष्टारं पुराणं परमव्ययम्॥ ८ ॥

सत् असत् कहिये सूक्ष्म, स्थूल रूपकरके जो विश्वहै सो और तिस सत् असत्से भी परे परापर कहिये ब्रह्मा आदि सब जीवोंको रचनेवाले पुराण परम अविनाशी ॥ ८ ॥

मांगल्यं मंगलं विष्णुं वरेण्यमनघं शुचिम् ॥
नमस्कृत्य हृषीकेशं चराचरगुरुं हरिम् ॥ ९ ॥

मंगल करनेवाले, मंगलस्वरूप विष्णु ( सब लोकोंमें व्याप्त-रहनेवाले ) अत्युत्तम निष्पाप, पवित्र, चराचरके गुरु ऐसे हृषीकेश हरिनारायणको नमस्कार करके वेदव्यासजीके ॥ ९ ॥

प्रवक्ष्यामि मतं पुण्यं कृष्णद्वैपायनस्य च ॥
येनोक्तेन श्रुतेनापि नश्यते सर्वपातकम् ॥ १० ॥

पवित्र मतको कहता हूँ जिसके कहने सुननेसे सम्पूर्ण पाप नष्ट होते हैं ॥ १० ॥

नारायणसमो देवो न भूतो न भविष्यति ॥
एतेन सत्यवाक्येन सर्वार्थान्साधयाम्यहम् ॥ ११ ॥

नारायणके समान देवता न भया और न होगा इसी सत्य-वचनकरके मैं सम्पूर्ण प्रयोजनोंको सिद्ध करता हूँ ॥ ११ ॥

किं तस्य बहुभिर्मत्रैः किं तस्य बहुभिर्व्रतैः ॥
नमो नारायणायेति मंत्रः सर्वार्थसाधकः ॥ १२ ॥

जो(नारायणको ध्याता है) उसको बहुत मंत्रोंकरके क्या है और उसको बहुत व्रतों करके क्या है किन्तु 'ॐनमो नारायणाय' यही मंत्र सम्पूर्ण प्रयोजनको सिद्ध करनेवाला है ॥ १२ ॥

जज्ञे बहुज्ञं परमत्युदारं यं द्वीपमध्ये सुतमात्मवन्तम् ॥ पराशराद्गंधवती महर्षेस्तस्मै नमोऽज्ञानतमोनुदाय ॥ १३ ॥

गंधवती देवी पराशरजी महर्षिके सकाशसे द्वीपके मध्यमें जिस

परम उदार बहुज्ञ ( बहुत जाननेवाले ) आत्मज्ञानी पुत्रको जनती-भई अज्ञानरूपी अन्धकारको नष्ट करनेवाले तिसके अर्थ नमस्कार है ॥ १३ ॥

**नमो भगवते तस्मै व्यासायामिततेजसे ॥**
**यस्य प्रसादाद्वक्ष्यामि नारायणकथामिमाम् ॥१४॥**

जिसकी कृपासे नारायणकी इस कथाको मैं कहूँगा तिस भगवान् अतुलतेजवाले वेदव्यासजीके अर्थ नमस्कार है ॥ १४ ॥

**वैशम्पायनमासीनं पुराणार्थविचक्षणम् ॥**
**इममर्थं स राजर्षिः पृष्टवाञ्जनमेजयः ॥ १५ ॥**

वह राजऋषि जनमेजय पुराणोंके अर्थको जाननेवाले बैठे हुए वैशम्पायनजीको इस ही अर्थको पूछता भया ॥ १५ ॥

जनमेजयउवाच ।

**किं जपन्मुच्यते पापात्किं जपन्सुखमश्नुते ॥**
**दुःस्वप्ननाशनं पुण्यं श्रोतुमिच्छामि मानद ॥१६॥**

जनमेजय बोला—हे मानद ! ( मानदायी ) क्या जपता हुआ मनुष्य पापसे छूटता है और क्या जपता हुआ सुखको प्राप्त होता है मैं दुष्टस्वप्नफलको नष्ट करनेवाले पवित्र ( इतिहासको ) सुनना चाहता हूँ ॥ १६ ॥

वैशंपायन उवाच ।

**देवव्रतं महाप्राज्ञं सर्वशास्त्रविशारदम् ॥**
**विनयेनोपसंगम्य पर्यपृच्छद्युधिष्ठिरः ॥ १७ ॥**

वैशंपायनजी बोले—देवव्रत ! ( देवतोंके समान व्रतवाले ) महाप्राज्ञ

सर्वशास्त्रवेत्ता ऐसे भीष्मपितामहजीको विनयसे प्राप्त होके युधिष्ठिर पूछता भया ॥ १७ ॥

युधिष्ठिर उवाच ।

**दुःस्वप्नदर्शनं घोरमवेक्ष्य भरतर्षभ ॥**
**प्रयतः किं जपेज्जाप्यं विबुधः किमनुस्मरेत् ॥ १८ ॥**

युधिष्ठिर बोला-हे भरतर्षभ ! पंडितजन घोर दुःस्वप्न देखके सावधान होके किस मन्त्रको जपै और क्या स्मरण करै ॥ १८ ॥

**कस्य कुर्यान्नमस्कारं प्रातरुत्थाय मानवः ॥**
**किं च ध्यायेत सततं कः पूज्यो वा भवेत्सदा ॥ १९ ॥**

मनुष्य प्रातःकाल उठके किसको नमस्कार करै निरंतर किसका ध्यान करै और सदा कौन पूज्य है ॥ १९ ॥

**पितामह प्रसादेन बुद्धिभेदो भवेन्न मे ॥**
**तदहं श्रोतुमिच्छामि ब्रूहि नो वदतां वर ॥ २० ॥**

हे भीष्मपितामहजी ! हे वदतांवर (कहनेवालोंमें श्रेष्ठ) ! आपके प्रसादसे जिससे मेरी बुद्धि भेद नहीं हो सो मैं तुमसे सुनना चाहता हूँ आप मेरे अर्थ कहो ॥ २० ॥

भीष्म उवाच ।

**शृणु राजन्महाबाहो वर्णयिष्ये हि शांतिदम् ॥**
**दुःस्वप्नदर्शने जाप्यं यद्वै नित्यं समाहितैः ॥ २१ ॥**

भीष्मजी बोले-हे राजन् ! हे महाबाहो ! जो दुःस्वप्न दर्शनमें सावधान हुए जनोंकरके जपनेयोग्य शांतिदायक (मंत्र) है तिसको सुनो ॥ २१ ॥

अत्राप्युदाहरंतीममितिहासं पुरातनम् ॥
गजेंद्रमोक्षणं पुण्यं कृष्णस्याक्लिष्टकर्मणः ॥ २२ ॥

यह पुरातन गजेंद्रमोक्षनामक अर्थात् जिसमें संकटसे गजेंद्रका छुटाना ऐसे उत्तमकर्मवाले श्रीकृष्णके पवित्र इतिहासको कहते हैं ॥ २२ ॥

सर्वरत्नमयः श्रीमांस्त्रिकूटो नाम पर्वतः ॥
सुतः पर्वतराजस्य सुमेरोर्भास्करद्युतेः ॥ २३ ॥

संपूर्णरत्नोंसे संयुक्त हुआ श्रीमान् त्रिकूटनामक पर्वत होता भया वह सूर्यसमान कांतिवाले पर्वतराज सुमेरुका पुत्र भया॥२३॥

क्षीरोदजलवीच्यग्रैर्धौतामलशिलातलः ॥
उत्थितः सागरं भित्वा देवर्षिगणसेवितः ॥ २४ ॥

तहाँ क्षीरसागरके जलकी लहरियोंके अग्रभागकरके धुया हुआ स्वच्छ शिलातलोंवाला तथा देवर्षिगणोंसे सेवित हुआ वह पर्वत समुद्रको भेदन करके ऊपरको उठा हुआ है ॥ २४ ॥

अप्सरोभिः परिवृतः श्रीमान्प्रस्रवणाकुलः ॥
गंधर्वैः किन्नरैर्यक्षैः सिद्धचारणपन्नगैः ॥ २५ ॥

अप्सराओंकरके संयुक्त शोभावाला झिरनोंकरके संयुक्त गंधर्व, किन्नर, यक्ष, सिद्ध, चारण, पन्नग, दिव्यसर्प इन्हों करके ॥ २५ ॥

मृगैः शाखामृगैः सिंहैर्मातंगश्च सदामदैः ॥
वृकद्वीपिवराहाद्यैर्वृतगात्रो विराजते ॥ २६ ॥

और मृग, वानर, सिंह, मदोन्मत्तहस्ती, भेड़िया, गैंडा, शूर इत्यादिकों करके संयुक्त हुआ वह पर्वत विराजमान है ॥ २६ ॥

पुन्नागैः कर्णिकारैश्च सुबिल्वैर्दिव्यपाटलैः ॥
चूतनिंबकदंबैश्च चंदनागुरुचंपकैः ॥ २७ ॥

और पुन्नाग ( गुर्जरदेशमें उडीण संदेशरा बोलते है) तथा काठचंपा वृक्ष और सुंदर बेलपत्र, दिव्यपाटलवृक्ष, आंब,नींब, कदंब, चंदन,अगर, चंपावृक्ष ॥ २७ ॥

शालैस्तालैस्तमालैश्च तरुभिश्चार्जुनैस्तथा ॥
बकुलैः कुंदपुष्पैश्च सरलैर्देवदारुभिः ॥ २८ ॥

शालवृक्ष,ताड़वृक्ष, तमालवृक्षोंकरके तथा अर्जुन ( कोहवृक्ष ) वकुल और कुन्दपुष्प, सरलवृक्ष, देवदार इन्होंकरके ॥ २८ ॥

मंदारकुसुमैश्चान्यैः पारिजातैश्च सर्वतः ॥
एवं बहुविधैर्वृक्षैः शोभितः समलंकृतः ॥ २९ ॥

और मन्दार ( देववृक्ष ) के पुष्पोंकरके तथा कल्पवृक्षों करके संयुक्त है ऐसे बहुत प्रकारके वृक्षों करके सब तर्फसे शोभित और परिपूर्ण है ॥ २९ ॥

नानाधात्वंकितैः शृंगैः प्रस्रवद्भिः समंततः ॥
जीवंजीवकसंघुष्टं चकोरशिखिनादितम् ॥ ३० ॥

अनेकप्रकारकी धातुओंसे चिह्नित, तथा जलके झिरनोंवाले शिखरोंसे सब तर्फसे शोभित है जीवजीवक पक्षियोंकरके कूजित चकोर और मयूरोंकरके शब्दित है ॥ ३० ॥

पद्मरागसमप्रख्यं ज्वालापुंजमिवोत्थितम् ॥
तस्यैकं कांचनं शृंगं सेवते यद्दिवाकरः ॥ ३१ ॥

और पुखराजके समान कांतिवाला अग्निके समूहकी तरह उठा

हुआ ऐसा तिस पर्वतका शिखर सुवर्णका है जिसको सूर्य सेवता है ॥ ३१ ॥

नानापुष्पैः समाकीर्णं नानागंधैः समाकुलम् ॥
द्वितीयं राजतं शृंगं सेवते यन्निशाकरः ॥ ३२ ॥

अनेकप्रकारके पुष्पोंकरके और अनेक प्रकारकी सुगन्धियों करके संयुक्त है दूसरा शिखर चान्दीका है उसको चंद्रमा सेतवा है ॥ ३२ ॥

पांडुरांबुदसंकाशं तुषाराचलसन्निभम् ॥
वज्रेंद्रनीलवैडूर्यतेजोभिर्भासयन्नभः ॥ ३३ ॥

वह सफेद मेघ ( बादलके समान) कांतिवाला तथा बर्फके पर्वत समान कांतिवाला है और वज्र इन्द्रनीलमणि, वैडूर्यमणि, इन्होंके तेजोंकरके आकाशको काशित करता हुआ ॥ ३३ ॥

तृतीयं ब्रह्मसदनं प्रकृष्टं शृ सुत्तमम् ॥
अत्यद्भुतं महासानु विचित्रसरसद्रुमम् ॥ ३४ ॥

तीसरा शिखर ब्रह्माजीका स्थान और अत्यंत उत्तम है अत्यंत अद्भुत महान् सानु अर्थात् शिखरके समान भूमिवाला है तथा सरस उत्तम वृक्षोंवाला है ॥ ३४ ॥

विद्याधरपुरं तत्र हेमप्राकारतोरणम् ॥
तरुणादित्यसंकाशं तप्तकांचनसन्निभम् ॥ ३५ ॥

वहाँ सुवर्णकी खाही कोट और तोरणवाला विद्याधरोंका पुर है तेजयुक्त सूर्यसमान कांतिवाला और तपाया हुआ सुवर्णसमान कांतिवाला है ॥ ३५ ॥

बालस्फटिकसोपानं वैडूर्यसुशिलातलम् ॥
जांबूनदमहद्दिव्यं नाना रत्नोपशोभितम् ॥ ३६ ॥

उत्तममणियोंकी पैडी है वैडूर्यमणिकी शिला है अनेक रत्नोंसे शोभित महान् सुवर्ण है॥ ३६ ॥

अप्सरोगणसंकीर्णं सिद्धगंधर्वसेवितम्
पद्मरागसमप्रख्यं तारागणसमन्वितम् ॥ ३७ ॥

तहां वह अप्सराओंके गणसे संयुक्त और सिद्ध गंधर्वोंकरके सेवित है और पद्मरागमणिके समान है शोभा जिसकी और तारागणोंसे युक्त ॥ ३७ ॥

नैतत्कृतघ्नाः पश्यंति न नृशंसा न नास्तिकाः
नातप्ततपसो लोके ये च पापकृतो नराः ॥ ३८ ॥

ऐसे स्थानको कृतघ्न और हिंसा करनेवाले और नास्तिक तथा तपस्या न करनेवाले पापिष्ठ लोग नहीं देखते ॥ ३८ ॥

नानाराधितगोविंदाः शैलं पश्यंति ते नराः ॥
तस्य सानुमतः पृष्ठे सरः कांचनपंकजम् ॥ ३९ ॥

जिन्होंने गोविन्द भगवानकी आराधना नहीं कियाहो ऐसे मनुष्य इस पर्वतको नहीं देखते इस पर्वतके पृष्ठपर सुवर्ण कमलोंसे युक्त ॥ ३९ ॥

कारंडवसमाकीर्णं राजहंसोपशोभितम् ॥
मत्तभ्रमरसंघुष्टं चकोरशिखिनादितम् ॥ ४० ॥

और कारंडवपक्षियोंसे व्याप्त तथा हंसोंसे युक्त और मत्तभ्रमरोंसे सेवित तथा चकवा और मयूरोंके शब्दोंसे नादित ॥ ४० ॥

कमलोत्पलकह्लारपुंडरीकोपशोभितम् ॥
कुमुदैः शतपत्रैश्च काँचनैः समलंकृतम् ॥ ४१ ॥

और अनेक प्रकारके सूर्यविकासी और चन्द्रविकासी कमलों करके शोभायमान ऐसा मनोहर सरोवर था ॥ ४१ ॥

पत्रैर्मरकतप्रख्यैः पुष्पैः कांचनसन्निभैः ॥
गुल्मैः कीचकवेणूनां समंतात्परिवारितम् ॥ ४२ ॥

मरकत मणिके समान कांतिवाले पत्तोंसे युक्त तथा सुवर्णके समान वर्णवाले पुष्पोंसे युक्त और चारोंतर्फमें गुच्छे छिद्रोंवाले वाजते हुए बांस संकीर्ण हो रहे हैं ॥ ४२ ॥

अत्यद्भुतं महास्थानं विचित्रशिखराकुलम् ॥
शतयोजनविस्तीर्णं दशयोजनमायतम् ॥ ४३ ॥

तहां एक विचित्र शिखरोंकरके संयुक्त अत्यन्त अद्भुत महास्थान है सौ योजन ( ४०० कोश ) लंबा है दशयोजन ( ४० कोश ) चौडा है ॥ ४३ ॥

पंचयोजनमूर्द्धानं सर एतत्प्रमाणतः ॥
हिमखंडोदकं राजन्सुस्वादममृतोपमम् ॥ ४४ ॥

पांच योजन ऊँचा ऐसे प्रमाणका सरोवर है हे राजन्! तहाँ बर्फ गलनेका पानी अमृतके समान सुन्दर स्वादु है ॥ ४४ ॥

त्रैलोक्येऽदृष्टपूर्वं च यत्सरस्तदनुत्तमम् ॥
सुप्रसन्नं सरो दिव्यं देवानामपि दुर्लभम् ॥ ४५ ॥

ऐसा अत्युत्तम सरोवर पहले त्रिलोकीमें नहीं देखा गया है सुन्दर, स्वच्छ दिव्य यह सरोवर देवताओंको भी दुर्लभ है ॥ ४५ ॥

खातेन द्विगुणं प्रोक्तं शरद्द्यौरिव निर्मलम् ॥
उपहाराय देवानां सिद्धाद्यर्जितपंकजम् ॥ ४६ ॥

ऊँचाईसे दूना ढूंघा है शरद्ऋतुके आकाशकी तरह निर्मल है जिस सरोवरमें सिद्ध आदि लोग देवताओंकी पूजाके वास्ते कमलके पुष्पोंको संचित करते हैं ॥ ४६ ॥

तस्मिन्सरसि दुष्टात्मा विरूपोऽन्तर्जलाशयः ॥
आसीद् ग्राहो गजेंद्राणां दुराधर्षो महाबलः॥४७ ॥

तिस सरोवरमें दुष्टस्वभाववाला, विरूप, जलके भीतर रहनेवाला गजेंद्र ( हस्तियोंको ) दुराधर्ष ( नहीं सहने योग्य) महाबली ग्राह होता भया ॥ ४७ ॥

अथ दंतोज्ज्वलमुखः कदाचिद्गजयूथपः ॥
आजगाम तृषाऽऽक्रांतः करेणुपरिवारितः ॥ ४८ ॥

इससे अनन्तर किसी समयमें दांतों करके उज्ज्वल मुखवाला, तृषासे पीडित हुआ, हस्तिनियोंकरके संयुक्त हुआ हस्तिसमूहोंका पति ( एक हस्ती ) आताभया ॥ ४८ ॥

मदस्रावी जलाकांक्षी पादचारीव पर्वतः ॥
वासयन्मदगंधेन महानैरावतोपमः ॥ ४९ ॥

मद झिरानेवाला जलकी इच्छावाला मदकी सुगंधि फैलाता हुआ महान् ऐरावत हस्तीके समान, औरमानों पैरोंसे चलके पर्वत आया हो ऐसा विशाल ॥ ४९ ॥

गजो ह्यंजनसंकाशो मदाच्चलितलोचनः ॥
तृषितः पातुकामोऽसाववतीर्णो महाह्रदे ॥ ५० ॥

अञ्जनके समान कांतिवाला मदसे नेत्रोंको चलायमान करता हुआ ऐसा यह तिसाया हस्ती जल पीनेकी इच्छा करके तिस महान् सरोवरमें उतरा ॥ ५० ॥

पिबतस्तस्य तत्तोयं ग्राहः समुपपद्यते ॥
सुलीनः पंकजवने यूथमध्यगतः करी ॥ ५१ ॥

तिसका जल पीते हुए तिसको ग्राह प्राप्त होता भया फिर यूथ-( हस्तिसमूह ) के मध्यमें प्राप्त हुआ वह हस्ती कमलवनमें लीन भया, लुकनेलगा ॥ ५१ ॥

गृहीतस्तेन रौद्रेण ग्राहेणाऽव्यक्तमूर्त्तिना ॥
पश्यतीनां करेणूनां क्रोशंतीनां च दारुणम् ॥ ५२ ॥

तब उस भयंकर अप्रकट मूर्तिवाले ग्राहने हस्तिनियोंके देखते हुए और दारुण पुकारते हुए पकड़लिया ॥ ५२ ॥

नीयते पंकजवने ग्राहेणातिबलीयसा ॥
गजश्चाकर्षते तीरं ग्राहश्चाकर्षते जलम् ॥ ५३ ॥

अत्यन्त बलवाला ग्राह कमलवनमें खीचनेलगा हाथी तो किनारकी तर्फ खीचता है ग्राह जलमें खीचता है ॥ ५३ ॥

तयोरासीन्महद्युद्धं दिव्यवर्षसहस्रकम् ॥
दारुणैः संयुतः पाशैर्निष्प्रयत्नगतिः कृतः ॥ ५४ ॥

इसप्रकार तिन दोनोका महान् युद्ध दिव्य हजार वर्षोंतक होता भया दारुण फाँशियोंकरके संयुक्त किया हुआ हस्ती कुछ चेष्टा न करसके ऐसा करदिया ॥ ५४ ॥

वेष्टयमानः स घोरैस्तु पाशैर्नागो दृढैस्तथा ॥

विस्फूर्य च यथाशक्त्या विक्रोशंस्तु महारवान् ५५

घोर दृढ फांसियों करके बँधा हुआ वह हस्ती शक्तिके अनुसार चेष्टा स्फुरणा करके महान् चिक्कार मारताभया ॥ ५५ ॥

व्यथितः स निरुत्साहो गृहीतो घोरकर्मणा ॥
परमापदमापन्नो मनसाऽचिंतयद्धरिम् ॥५६ ॥

पीडित हुआ, उत्साह रहित हुआ, घोर कर्मवाले ग्राहसे पकडा हुआ; परम विपत्तिको प्राप्त हुआ हस्ती अपने मन करके हरि-भगवान्‌की शरण होता भया ॥ ५६ ॥

स तु नागवरः श्रीमान्नारायणपरायणः ॥
तमेव शरणं देवं गतः सर्वात्मना तदा ॥ ५७ ॥

तब वह श्रीमान् हस्तिवर नारायणको परम आश्रय करके सर्वात्मा करके तिस ही देवकी शरण प्राप्त भया ॥ ५७ ॥

एकाग्रो निगृहीतात्मा विशुद्धेनांतरात्मना ॥
जन्मजन्मांतराभ्यासाद्भक्तिमान्गरुडध्वजे ॥५८ ॥

विशुद्ध मन करके एकाग्र हो मनकी वृत्तियोंको वशमें कर जन्म२ के अभ्याससे गरुड़ध्वज भगवान्‌में भक्तिमान् होता भया ॥५८॥

नान्यं देवं महादेवात्पूजयामास केशवात् ॥
दिग्बाहुं स्वर्गमूर्द्धानं भूपादं गगनोदरम् ॥ ५९ ॥

महान् देव केशव भगवान्‌से अन्य किसी देवको नहीं पूजता भया दिशा बाहु, स्वर्ग मस्तक, भूमी पाद, आकाश उदर-वाले ॥ ५९ ॥

आदित्यचंद्रनयनमनंतं विश्वतोमुखम् ॥
भूतात्मानं च मेघाभं शंखचक्रगदाधरम् ॥ ६० ॥

सूर्य चंद्रमा नेत्रोंवाले अनन्त सब तर्फ मुखवाले भूतात्मा मेघसमान कांतिवाले शंख चक्र गदाधारी ॥ ६० ॥

सहस्रशुभनामानमादिदेवमजं विभुम् ॥
प्रगृह्य पुष्कराग्रेण कांचनं कमलोत्तमम् ॥ ६१ ॥

सुन्दर सहस्रनामवाले आदिदेव अजन्मा ऐश्वर्यवान् नारायणको पूजता भया कमलदंडीके अग्रभागसे उत्तम सुनहरा कमल पुष्पको ग्रहण करके ॥ ६१ ॥

नैवेद्यं मनसा ध्यात्वा पूजां कृत्वा जनार्दने ॥
आपद्विमोक्षमन्विच्छन्गजः स्तोत्रमुदीरयत् ॥ ६२ ॥

मनकरके नैवेद्यका ध्यान कर जनार्दन भगवान्विषे पूजाकरके विपत्तिसे छूटनेकी इच्छा करता हुआ हस्ती स्तोत्र कहता भया ॥ ६२ ॥

गजेन्द्र उवाच ।

नमो मूलप्रकृतये अजिताय महात्मने ॥
अनाश्रयाय देवाय निःस्पृहाय नमो नमः ॥ ६३ ॥

गजेंद्र बोला—मूलप्रकृतिस्वरूप अजित महात्माके अर्थ नमस्कार है अनाश्रयदेव अर्थात् किसीके आश्रय नहीं रहनेवाले निःस्पृह इच्छा रहितके अर्थ नमस्कार है ॥ ६३ ॥

नम आद्याय बीजाय आर्षेयाय महात्मने ॥
अनंतराय चैकाय अव्यक्ताय नमो नमः ॥ ६४ ॥

आद्य बीजस्वरूप, आर्षेय महात्मा अन्तर ( मध्य ) रहित, एक, अव्यक्त किसीप्रकार प्रकट न होनेवाले देवके अर्थ नमस्कार है नमस्कार है ॥ ६४ ॥

नमो गुह्याय गूढाय गुणाय गुणवर्तिने ॥
अतर्क्यायाप्रमेयाय अतुलाय नमो नमः ॥ ६५ ॥

गुह्य गूढस्वरूप,गुणस्वरूप,गुणोंमें वर्त्तनेवाले अतर्क्य ( किसी प्रकार विचार नहीं किये जावें) अप्रमेय (किसी प्रकार प्रमाण नहीं किये जावें) अतुल ऐसे नारायणको नमस्कार है नमस्कार है॥ ६५॥

नमः शिवाय शांताय निश्चिंताय यशस्विने ॥
सनातनाय पूर्वाय पुराणाय नमो नमः ॥ ६६ ॥

शिवस्वरूप शांतस्वरूप चिंतारहित यशस्वी सनातन पूर्व सबसे पहिले रहनेवाले पुराण पुरुषके अर्थ नमस्कार है नमस्कार है॥ ६६॥

नमो जगत्प्रतिष्ठाय गोविंदाय नमो नमः ॥
नमोऽस्तु पद्मनाभाय सांख्ययोगोद्भवाय च ॥६७॥

जगत्की स्थिति करनेवाले गोविंदके अर्थ नमस्कार है नमस्कार है पद्मनाभ और सांख्ययोग शास्त्रों करके जानने योग्यके अर्थ नमस्कार है ॥ ६७ ॥

विश्वेश्वराय देवाय शिवाय हरये नमः ॥
नमोऽस्तु तस्मै देवाय निर्गुणाय गुणात्मने ॥ ६८ ॥

विश्वेश्वर देव शिव हरिके अर्थ नमस्कार है निर्गुण और गुणात्मक तिस देवके अर्थ नमस्कार है ॥ ६८ ॥

नमो देवाधि देवाय स्वभावाय नमो नमः ॥
नारायणाय विश्वाय देवानां परमात्मने ॥ ६९ ॥

देवतोंके अधिपति देव आप ही उत्पन्न करनेवाले विश्वस्वरूप नारायणके अर्थ देवताओंके परमात्माके अर्थ नमस्कार है ॥ ६९॥

नमो नमः कारणवामनाय नारायणायामितविक्रमाय ॥ श्रीशार्ङ्गचक्रासिगदाधराय नमोऽस्तु तस्मै पुरुषोत्तमाय ॥ ७० ॥

कारणरूपी वामन सूक्ष्मके अर्थ नमस्कार है नारायण अतुल पराक्रमवाले श्रीशार्ङ्गधनुष, चक्र गदा धारण करनेवाले तिस पुरुषोत्तमदेवके अर्थ नमस्कार है ॥ ७० ॥

गुह्याय वेदनिलयाय महोदराय सिंहाय दैत्यनिध्नाय चतुर्भुजाय ॥ ब्रह्मेंद्ररुद्रमुनिचारणसंस्तुताय देवोत्तमाय वरदाय नमोऽच्युताय ॥ ७१ ॥

गुह्यस्वरूप वेदके स्थान महान् उदरवाले सिंहस्वरूप दैत्योंको नष्ट करनेवाले चतुर्भुजस्वरूपवाले ब्रह्मा, इंद्र, शिव, मुनि, चारण, इन्हों करके संस्तुत देवताओंमें उत्तम वरदायी अच्युत अर्थात् जिसका अपने स्थानसे पड़ना नहीं होताहै ऐसे देवके अर्थ नमस्कार है ॥ ७१ ॥

नागेंद्रदेहशयनासनसुप्रियाय गोक्षीरहेमशुकनीलघनोपमाय ॥ पीतांबराय मधुकैटभनाशनाय विश्वाय चारुमुकुटाय नमोऽक्षराय ॥ ७२ ॥

शेषनाग शय्यापर आसन करनेमें सुंदर हितवाले गौके दूधसमान सुवर्णसमान (कांतिवाले ) तोता और नील मेघके समान उपमावाले अर्थात् श्वेत,पीत,हरित, नील सब वर्णवाले पीतांबरधारी मधुकैटभ दैत्यको नष्टकरने वाले विश्वरूप सुंदरमुकुटवाले अक्षर ( क्षीणता आदि ) विकाररहितके अर्थ नमस्कार है ॥ ७२ ॥

नाभिप्रजातकमलस्थचतुर्मुखाय क्षीरोदकार्णव-

निकेतनशोभनाय ॥ नानाविचित्रमुकुटांगदभूष-
णाय योगीश्वराय पुरुषाय नमो वराय ॥ ७३ ॥

जिसकी नाभिसे उत्पन्न हुए कमलमें स्थित होनेवाले चतुर्मुख ब्रह्माजी होते हैं (ऐसे) क्षीरसागर स्थानमें शोभित होनेवाले अनेक प्रकारके विचित्र मुकुट और बाजूबंद आदि आभूषणोंवाले योगीश्वर पुरुप, उत्तम, श्रेष्ठ, भगवान्‌के अर्थ नमस्कार है ॥ ७३ ॥

भक्तिप्रियाय वरदीप्तसुदर्शनाय फुल्लारविंदविपु-
लायतलोचनाय ॥ देवेन्द्रविघ्नशमनोद्यतपौरुषाय
नारायणाय विरजाय नमोऽच्युताय ॥ ७४ ॥

भक्तिको प्रिय माननेवाले उत्तम कांतियुक्त सुदर्शनचक्रवाले फूले हुए कमलसमान विस्तृत नेत्रोंवाले देवेंद्रके विघ्नकी शांतिके वास्ते उद्यत होके पुरुषार्थ करनेवाले ( रागादि ) रजोगुणरहित नारायण अच्युत भगवान्‌के अर्थ नमस्कार है ॥ ७४ ॥

नारायणाय नरलोकपरायणाय कालाय कालक-
मलायतलोचनाय ॥ रामाय रावणविनाशकृतो-
द्यमाय धीराय धीर तिलकाय महोदराय ॥ ७५ ॥

नारायण नरलोकमें परायण कालस्वरूप कालरूपी कमलके समान नेत्रोंवाले रावणको विनाश करनेवाले रामचन्द्रजी धीरजवाले धीरजवालोंमें शिरोमणि महान् उदरवाले ऐसे भगवान्‌के अर्थ नमस्कार है ॥ ७५ ॥

पद्मासनाय मणिकुण्डलभूषणाय कंसांतकाय
शिशुपालविनाशनाय ॥ गोवर्धनाय मुरशत्रुनि-
कृंतनाय दामोदराय वरदाय नमो वराय ॥७६॥

कमलासनभगवान् और मणि कुण्डल आभूषणोंवाले, कंसको मारनेवाले शिशुपालका विनाश करनेवाले गोवर्द्धनरूप देवतोंके शत्रु ( दैत्यों ) को मारनेवाले दामोदर वर देनेवाले अत्यन्त श्रेष्ठ भगवान्के अर्थ नमस्कार है ॥ ७६ ॥

**ब्रह्मायनाय त्रिदशाधिपाय लोकायनायात्मभवोद्भवाय ॥ नारायणायार्तिविनाशनाय महावराहाय नमस्करोमि ॥ ७७ ॥**

ब्रह्माजीके निवासस्थान देवता और स्वर्गके पति लोकोंके निवासस्थान आप ही उत्पन्न होनेवाले नारायण पीडाको नाश करनेवाले महावराह अवतारधारी भगवान्के अर्थ मैं नमस्कार करता हूँ ॥ ७७ ॥

**कूटस्थमव्यक्तमचिंत्यरूपं नारायणं कारणमादिदेवम् ॥ युगांतशेषं पुरुषं पुराणं तं वासुदेवं शरणं प्रपद्ये ॥ ७८ ॥**

कूटस्थ ( परमात्मारूप ) अव्यक्त अचिंत्यरूप नारायण कारणस्वरूप आदिदेव प्रलयकालमें शेष रहनेवाले पुराणपुरुष तिस वासुदेवकी शरण हूँ ॥ ७८ ॥

**अदृश्यमच्छेद्यमनंतमव्ययं महर्षयो ब्रह्ममयं सनातनम् ॥ वदंति यं वै पुरुषं पुराणं तं वासुदेवं शरणं प्रपद्ये ॥ ७९ ॥**

अदृश्य, अच्छेद्य, अनंत, अविनाशी जिसको महर्षिजन सनातन ब्रह्ममय पुराणपुरुष कहते हैं तिस वासुदेवकी शरण हूँ ॥७९॥

**उत्तिष्ठतस्तस्य जलार्द्रकुक्षेर्महावराहस्य महीं**

विदार्य ॥ वितन्वतो वेदमयं शरीरं लोकांतरस्था मुनयो वदंति ॥ ८० ॥

पृथ्वीको उपाडके जलके ऊपर आरूढ होनेकी इच्छावाले उठते हुए वराहजीको वेदमय शरीर लोकान्तरस्थ मुनिजन कहते हैं ॥ ८० ॥

योगेश्वरं चारुविचित्रमौलिं ज्ञेयं समक्षं प्रकृतेः परस्तात् ॥ क्षेत्रज्ञमात्मप्रभवं वरेण्यं तं वासुदेवं शरणं प्रपद्ये ॥ ८१ ॥

योगीश्वर सुन्दर विचित्रमुकुटवाले प्रत्यक्ष प्रकृतिसे परे क्षेत्रज्ञ आप ही उत्पन्न वरेण्य (प्रधानपुरुष) तिस वासुदेवकी शरण हूँ॥ ८१॥

कार्यक्रियाकारणमप्रमेयं हिरण्यबाहुं वरपद्मनाभम् ॥ महाबलं वेदनिधिं सुरोत्तमं व्रजामि विष्णुं शरणं जनार्दनम् ॥ ८२ ॥

कार्य क्रिया कारण स्वरूप है अप्रमेय है सुवर्णवत् तेजवाली भुजावाले उत्तम पद्मनाभ महाबलवाले वेदनिधि देवतोंमें श्रेष्ठ जनार्दन अर्थात् शत्रुजनोंको नष्ट करनेवाले विष्णु भगवान्की शरण हूँ ॥ ८२ ॥

किरीटकेयूरमहार्हनिष्कैरत्यंतमालंकृतसर्वगात्रम् ॥ पीतांबरं कांचनभक्तिचित्रमालाधरं केशवमभ्युपैमि ॥ ८३ ॥

मुकुट बाजूबन्द उत्तम गलेका आभूपण इन्होंकरके विभूषित किया है संपूर्ण शरीर जिन्होंने ऐसे और पीतांबरधारी भक्तिसे विचित्रित सुवर्णकी मालाको धारण करनेवाले केशव भगवान्की शरण हूँ ॥ ८३ ॥

भवोद्भवं वेदविदां वरिष्ठमादित्यचन्द्राग्निवसुप्रभा-
वम् ॥ योगात्मकं सांख्यविदां वरिष्ठं प्रभुं प्रपद्ये-
ऽच्युतमात्मवन्तम् ॥ ८४ ॥

संसारको उत्पन्न करनेवाले वेदवेत्ताओंमें श्रेष्ठ सूर्य, चन्द्रमा, अग्नि, वसु इन्होंसें तेजवृद्धि करनेवाले, योगात्मक सांख्यवेत्ता-ओंसें श्रेष्ठ प्रभु, अच्युत, आत्मवंत भगवान्‌की शरण हूं ॥ ८४॥

यदक्षरं ब्रह्म वदंति सर्वगं निशम्य यन्मृत्युमुखा-
त्प्रमुच्यते ॥ तमीश्वरं युक्तमनुत्तमैर्गुणैः सनातनं
लोकगुरुं स्मरामि ॥ ८५ ॥

जिसको अक्षर ( निर्विकार अविनाशी ) सर्वगत ब्रह्म कहते हैं और जिसको सुनके विचारके यह जीव मृत्युके मुखसे छूटजाता है, सर्वोत्तम गुणोंकरके युक्त हुए तिस ईश्वरको लोकके गुरुको मैं स्मरण करता हूँ ॥ ८५ ॥

श्रीवत्सांकं महादेवं वंदे गुह्यमनुत्तमम् ॥
प्रपद्ये सूक्ष्ममचलं वरेण्यमभयप्रदम् ॥ ८६ ॥

श्रीवत्सचिह्नवाले, महान् देव, गुह्य, अत्युत्तम, सूक्ष्म, अचल प्रधानपुरुष अभय देनेवाले भगवान्‌की शरण हूँ ॥ ८६ ॥

नमस्तस्मै वराहाय लीलयोद्धरते महीम् ॥
खुरमध्यगतो यस्य मेरुः खुरखुरायते ॥ ८७ ॥

जो अपनी लीला करके पृथ्वीको उठा लेता है और जिसके पैरमें ( खुरमें ) प्राप्त हुआ सुमेरु पर्वत खुर खुर होता है अर्थात् खुरमें अत्यंत सूक्ष्म लीन होजाता है तिस वराहजीके अर्थ नमस्कार है ॥ ८७ ॥

प्रभवं सर्वभूतानां निर्गुणं परमेश्वरम् ॥
प्रपद्ये मुक्तसंगानां यतीनां परमां गतिम् ॥ ८८ ॥

जो सब भूतोंको उत्पन्न करनेवाला निर्गुण परमेश्वर है और संग-रहित यतिजनोंकी परम गति है तिनकी शरण हूँ ॥ ८८ ॥

भगवंतं गुणाध्यक्षमक्षरं परमं पदम् ॥
शरण्यं शरणार्तानां प्रपद्ये भक्तवत्सलम् ॥ ८९ ॥

(भगवंत) ऐश्वर्यवाले गुणोंके अधिष्ठाता अक्षर परमपद शरणागतोंके रक्षक भक्तोंपर दया करनेवाले ऐसे भगवान्की शरण हूँ ॥ ८९ ॥

त्रिविक्रमं त्रिलोकेशं सर्वेषां प्रपितामहम् ॥
योगात्मानं महात्मानं प्रपद्येऽहं जनार्दनम् ॥ ९० ॥

त्रिविक्रम (तीनों लोकोंमें वा त्रिगुणोंमें जिसका पादविक्षेप प्रचार) है ऐसे त्रिलोकीके स्वामी सबके प्रपितामह (बडेदादे) योगात्मा महात्मा ऐसे जनार्दन भगवान्की मैं शरण हूँ ॥ ९० ॥

आदिदेवमजं विष्णुं व्यक्ताव्यक्तं सनातनम् ॥
नारायणमणीयांसं प्रपद्ये ब्राह्मणप्रियम् ॥ ९१ ॥

आदिदेव अजन्मा विष्णुकहिये सबलोकोंमें व्याप्त होके रहने-वाले व्यक्त अर्थात् अवतार आदिकों करके प्रगट अव्यक्त कहिये इंद्रियोंकरके अग्राह्य सनातन नारायण अत्यंत सूक्ष्म ब्राह्मणोंके प्रिय ऐसे ईश्वरकी शरण हूँ॥ ॥ ९१ ॥

अकूपाराय देवाय,नमः सर्वमहात्मने ॥
प्रपद्ये देवदेवेशमणीयांसमणोर्यथा ॥ ९२ ॥

समुद्रस्वरूप देवके अर्थ, सर्व महात्माके अर्थ नमस्कार है। देवदेवेश सूक्ष्मोंसे भी अत्यंत सूक्ष्म ऐसे प्रभुकी शरण हूँ ॥ ९२ ॥

लोकत्रयाय चैकाय परतः परमात्मने ॥
नमः सर्वत्रशिरसे अनंताय महात्मने ॥ ९३ ॥

त्रिलोकीस्वरूप एक परम परमात्माके अर्थ नमस्कार है सब जगह शिरोंवाले अनंत महात्माके अर्थ नमस्कार है ॥ ९३ ॥

तमेवं परमं देवमृषयो वेदपारगाः ॥
कीर्त्तयंति च यं सर्वे ब्रह्मादीनां परायणम् ॥ ९४ ॥

जो ब्रह्मादिकोंका परम निवासस्थान है तिसही परमदेवको वेद-पारगामी सब ही ऋषि कीर्तन करते हैं ॥ ९४ ॥

नमस्ते पुंडरीकाक्ष भक्तानामभयंकर ॥
सुब्रह्मण्य नमस्तेऽस्तु त्राहि मां शरणागतम् ॥ ९५ ॥

हे पुंडरीकाक्ष ! हे भक्तोंको अभय करनेवाले हे सुब्रह्मण्यदेव ! तुम्हारे अर्थ नमस्कार है शरणागत हुए मेरी रक्षा करो ॥ ९५ ॥

तावद्भवति मे दुःखं चितासंसारसागरे ॥
यावत्कमलपत्राक्षं न स्मरामि जनार्दनम् ॥ ९६ ॥

चितायुक्त संसारसागरमें मेरेको तबतक दुःख होता है कि, जबतक कमलके पत्रसमान नेत्रोंवाले जनार्दन भगवान्को स्मरण नहीं करता हूँ ॥ ९६ ॥

भीष्म उवाच ।

भक्तिं तस्य तु संचिंत्य नागस्यामोघसंस्तवम् ॥
प्रीतिमानभवद्राजञ्छ्रुत्वा चक्रगदाधरः ॥ ९७ ॥

भीष्मपितामहजी कहते हैं हे राजन्! तिस हस्तिके अमोघ स्तोत्रको और भक्तिको चिंतवन करके चक्र और गदाधारी विष्णुभगवान् प्रसन्न होते भये ॥ ९७॥

**आरुह्य गरुडं विष्णुराजगाम सुरोत्तमः ॥**
**सान्निध्यं कल्पयामास तस्मिन्सरसि लोकधृक्॥९८**

लोकको धारण करनेवाले देवोत्तम विष्णुभगवान् गरुड़पर चढ़के तिस सरोवरके समीप प्राप्त होते भये ॥ ९८ ॥

**ग्राहग्रस्तं गजेन्द्रं च तं ग्राहं च जलाशयात् ॥**
**उज्जहाराप्रमेयात्मा तरसा मधुसूदनः ॥ ९९॥**

अतुल शरीरवाले मधुसूदन भगवान् ग्राहसे पकडेहुए हस्तीको और तिस ग्राहको उस सरोवरसे बाहर निकालते भये ॥९९ ॥

**जलस्थं दारयामास ग्राहं चक्रेण माधवः ॥**
**मोचयामास नागेन्द्रं पापेभ्यः शरणागतम् ॥ १००॥**

माधवभगवान् जलमें स्थित हुए ग्राहको अपने सुदर्शनचक्रसे काटते भये और शरणागत हुए नागेन्द्रको पापोंसे छुटाते भये ॥ १०० ॥

**स हि देवलशापेन हूहूर्गंधर्वसत्तमः ॥**
**ग्राहत्वमगमत्कृष्णाद्वधं प्राप्य दिवं गतः ॥**
**इदमप्यपरं गुह्यं राजन् पुण्यतमं शृणु ॥ १ ॥**

वह उत्तम हूहूनामक गंधर्व पहले देवलऋषिके शापसे ग्राह होगया था सो श्रीकृष्णसे मृत्युको प्राप्त होके स्वर्ग पहुँचा, हे राजन्! यह और भी अत्यंत पवित्र गुह्य सुनो ॥ १ ॥

युधिष्ठिर उवाच।

कथं शापोद्भवं नाम गंधर्वाणां महात्मनाम् ॥
एतदिच्छाम्यहं श्रोतुं विस्तरेण पितामह ॥ २ ॥

युधिष्ठिर बोले—हे पितामहजी ! महात्मा गंधर्वोंको कैसे शाप होता भया यह मैं विस्तारसे सुनना चहता हूँ ॥ २ ॥

भीष्म उवाच।

हाहा हूहूरिति ख्यातौ गीतवाद्यविशारदौ ॥
इति तौ शापितौ तेन देवलेन महात्मना ॥ ३ ॥

भीष्मजी कहने लगे—हाहा हूहू ऐसे प्रसिद्ध गंधर्व गाने बजानेमें निपुण भये इन दोनोंको महात्मा देवलऋषि शाप देता भया ॥ ३ ॥

उर्वशी मेनका रंभा तथा चान्येऽप्सरोगणाः ॥
शक्रस्य पुरतो राजन्नृत्यंते ताः सुमध्यमाः ॥ ४ ॥

हे राजन् ! उर्वशी मेनका रंभा ये तथा अन्य बहुतसी उत्तम अप्सरा होती भई वे सब इंद्रके आगे नाँचती थीं ॥ ४ ॥

ततस्तौ गायमानौ तु गंधर्वौ राजसद्मनि ॥
अन्योन्यं चक्रतुः स्पर्धा शक्रस्य पुरतस्तदा ॥ ५ ॥

फिर वे दोनों गंधर्व राजसभामें तहाँ इंद्रके आगे गाते हुए आपसमें स्पर्द्धा ( ईर्षा ) करते भये ॥ ५ ॥

आवयोरुभयोर्मध्ये कः श्रेष्ठो गीतवाद्ययोः ॥
तं वदस्व सुरश्रेष्ठ ज्ञात्वा गीतस्य लक्षणम् ॥ ६ ॥

कि,हमारे दोनोंमें कौनसा गाने बजानेमें श्रेष्ठ है। हे इंद्र ! इस बातको गीतके लक्षणको विचारके आप कहो ॥ ६ ॥

गंधर्वयोर्वचः श्रुत्वा प्रत्युवाच शतक्रतुः ॥
युवयोर्गीतवाद्येषु विशेषो नोपलक्ष्यते ॥ ७ ॥

गंधर्वोंके वचनको सुनके इंद्र प्रतिवचन बोला कि, तुम्हारे गाने बजानेमें कुछ विशेष हमको नहीं दीखता ॥ ७ ॥

एक एव मुनिश्रेष्ठो देवलो नाम नामतः ॥
युवयोः संशयच्छेत्ता भविष्यति न संशयः ॥ ८ ॥

किंतु एक देवल नामसे प्रसिद्ध मुनिश्रेष्ठ है वह तुम्हारे संदेहको दूर करेगा इसमें संदेह नहीं ॥ ८ ॥

ततस्तु तौ शक्रवचो निशम्य प्रणम्य राजञ्छिरसा सुरेश्वरम् ॥ गतौ सुहृष्टौ जयकांक्षिणौ तौ यत्राश्रमे तिष्ठति स द्विजाग्र्यः ॥ ९ ॥

हे राजन् ! पीछे वे दोनों इंद्रके वचनको सुनके शिर करके प्रणाम कर जयकी ( जीतनेकी ) इच्छावाले दोनों प्रसन्न हुए जहाँ वह ऋषि था उस आश्रममें जाते भये ॥ ९ ॥

ततो दृष्ट्वा मुनिश्रेष्ठं देवलं शंसितव्रतम् ॥
अभिवाद्य महात्मानं प्रोचतुः पार्श्वसंस्थितौ ॥ १० ॥

फिर तीव्र व्रतवाले मुनिश्रेष्ठ देवलको देख तिस महात्माको विधिपूर्वक प्रणाम कर बराबरमें स्थित होके बोलते भये ॥ १० ॥

शक्रेण प्रेषितौ देव त्वत्समीपे द्विजोत्तम ॥
एकस्य च जयं देहि यत्ते मनसि रोचते ॥ ११ ॥

हे द्विजोत्तम ! हमदोनोंको तुम्हारे पास इंद्रने भेजे हैं सो जो नसा तुम्हारे मनमें रुचै उस एकको जय दो ॥ ११ ॥

पृथक् चरंतौ गायंतौ रुचिरं मधुरस्वरम् ॥
न किंचिद्वदते वाक्यं मुनिर्मौनस्य धारणात् ॥१२॥

ऐसे कहके अलग २ विचरते हुए सुंदर मधुरस्वरमें गाते भये तब मौनधारण होनेसे मुनि कुछ नहीं बोले ॥ १२ ॥

शृण्वन्नपि पदं तेषां न किंचिद्वदते मुनिः ॥
तदा तौ कुपितौ तस्य देवलस्य महात्मनः ॥१३॥

तिन्होंके पदको सुनतेहुए भी मुनि कुछ नहीं कहते हैं तब वे दोनों देवल महात्मापर क्रोधी होते भये ॥ १३ ॥

ऊचतुस्तौ तदा वाक्यं गंधर्वौ कालनोदितौ ॥
मूढोऽयं नाभिजानाति निश्चयं वाद्यगीतयोः ॥१४॥

कालसे प्रेरे हुए गंधर्व बोले कि, यह मूर्ख है गाने बजानेके सिद्धांतको नहीं जानता ॥ १४ ॥

निशम्यैतद्वचस्तेषां गंधर्वाणां मदान्वितम् ॥
क्रोधादुत्थाय विप्रेन्द्र इदं वचनमब्रवीत् ॥ १५ ॥

गंधर्वोंका ऐसा मदका वचन सुनके वह मुनि क्रोधसे उठके यह वचन बोला ॥ १५ ॥

एष हूहूर्दुरात्मा तु ग्राहत्वं यातु मूढधीः ॥
त्वमेव गजराजस्तु भवस्व गिरिगह्वरे ॥ १६ ॥

यह हूहू दुष्टात्मा तो ग्राह बनो तू मूर्ख गह्वर पर्वतमें हस्ती हो ॥ १६ ॥

ततस्तौ शापितौ तेन देवलेन महात्मना ॥
प्रणम्य शिरसा विप्रं गंधर्वाविदमूचतुः ॥ १७ ॥

तब वे दोनों देवल महात्माकरके शापको प्राप्त हुए पीछे तिस मुनिको प्रणाम करके यह बोले ॥ १७ ॥

भूमंडलगतौ ह्यावां प्रसादं कुरु सत्तमं ॥
निश्चयं वद विप्रेन्द्र येन शापाद्विमुच्यतः ॥ १८ ॥

हे विप्रेन्द्र ! पृथ्वीलोकपर गये हुए हमपर दया करो, हे मुनिश्रेष्ठ ! जिससे हम शापसे छूटै ऐसा कोई निश्चय कहो ॥ १८ ॥

ततस्तौ पुरतो दृष्ट्वा उभौ शापभयार्दितौ ॥
प्रत्युवाच मुनिश्रेष्ठो गंधर्वौ तौ भयान्वितौ ॥१९॥

फिर शापके भयसे पीड़ित हुए आगे खड़ हुए उन दोनोंको देखके भक्तियुक्त गंधर्वोंको मुनिश्रेष्ठ बोलता भया ॥ १९ ॥

मेरुपृष्ठे सरो रम्यं बहुवृक्षसमाकुलम् ॥
नानापक्षिनिनादाढ्यं द्वितीय इव सागरः ॥ २० ॥

सुमेरुपर्वतकी शिखरपर रमणीक बहुत वृक्षों से संयुक्त अनेक पक्षियोंके शब्दसे युक्त मानों दूसरा सागर हो ऐसा एक सरोवर है ॥ २० ॥

तस्मिन्सरोवरे रम्ये नित्यं ग्राहो भविष्यसि ॥
तृषार्तस्तत्र मातंगो गमिष्यति न संशयः ॥ २१ ॥

तिस रमणीक सरोवर विषे तू नित्य ग्राह होगा तहां तृषासे पीड़ित (तिसाया) हस्ती जावेगा इसमें सन्देह नहीं ॥ २१ ॥

तयोर्मध्ये महद्युद्धं भविष्यति सुदारुणम् ॥
ग्राहेणाकृष्यमाणस्तु गजः स्तोत्रं करिष्यति ॥२२॥

तब तिनका महान् घोर युद्ध होगा फिर ग्राहसे जलमें खींचा हुआ हस्ती स्तुति करेगा ॥ २२ ॥

तदैव देवदेवेशस्तुष्यते नात्र संशयः ॥
ततो नारायणः प्रीतः शापतो मोचयिष्यति ॥२३॥
उसी समय देवदेवेश भगवान् प्रसन्न होंगे इसमें सन्देह नहीं तब प्रसन्न हुए नारायण शापसे छुटावेंगे ॥ २३ ॥
इत्युक्ताऋषिणा तेन वरेणैतौ प्रमोदितौ ॥

भीष्म उवाच ।

एवं परावार्तभूतौ श्रुत्वासीद्भगवानिह ॥ २४ ॥
ऋषिने ऐसे कहके तिस वरकरके प्रसन्न करदिये-भीष्मजी कहते हैं-ऐसे परम पीडित इन्होंको सुनके विष्णु भगवान् यहां आते भये ॥ २४ ॥

श्रीभगवानुवाच ।

क्रोधोऽपि वरतुल्योऽयमापदं तं प्रयच्छतु ॥
आपद्विमुक्तौ युगपद्गजो गंधर्व एव च ॥ २५ ॥
श्रीभगवान् कहते हैं-यह क्रोध भी वरके समान है तिस विपत्तिको करो विपत्तिसे छूटते समय हस्ती और गंधर्व ( ग्राहरूपी ) ये दोनो गंधर्व ही होते भये ॥ २५ ॥
गजोऽपि मुक्ततां यातः श्रीकृष्णेन विमोक्षितः ॥
तस्माच्छापाद्विनिर्मुक्तः प्रागिवाविकृतोऽभवत् ॥ २६॥
हस्ती भी मुक्तिको प्राप्त भया है श्रीकृष्णचन्द्रने विमोक्ष किये तब तिस पापसे छूटके पहलेकी तरह विकाररहित होता भया ॥ २६ ॥
तौ च स्वं स्वं वपुः प्राप्य प्रणिपत्य जनार्दनम् ॥
गजो गंधर्वराजश्च परां निर्वृतिमागतौ ॥ २७ ॥

वे दोनों गज, ग्राह अपने२ रूपको प्राप्त होके जनार्दन भगवान्‌को प्रणाम कर गज और गंधर्वराज दोनों परम आनन्दको प्राप्त होते भये ॥ २७ ॥

प्रीतिमान्पुंडरीकाक्षः शरणागतवत्सलः ॥
अभवत्तत्र देवेशस्ताभ्यां चैव प्रपूजितः ॥ २८ ॥

शरणागत जनोंपर दया करनेवाले पुंडरीकाक्ष भगवान् प्रसन्न होते भये और देवेश विष्णु भगवान् वहाँ तिन दोनों करके पूजित होते भये ॥ २८ ॥

इदं चैव महाबाहो देवस्य च प्रभाषितम् ॥
भजंतं गजराजानमवदन्मधुसूदनः ॥ २९ ॥

हे महाबाहो ! स्तुति करते हुए हस्तीराजको मधुसूदन भगवान् कहते भये तहाँ विष्णुदेवका कहा हुआ यह वचन है ॥ २९ ॥

श्रीभगवानुवाच ।

यो मां वां च सरश्चैव ग्राहस्य च विदारणम् ॥
गुल्मकीचकवेणूनां तं च शैलवरं तथा ॥ ३० ॥

श्रीभगवान् बोले-जो पुरुष मुझको तुम दोनोंको सरोवरको ग्राहके मारनेको और गुच्छेवायुसे बाजते हुए बाँसोंके झुंडोंको और तिस उत्तम पर्वत को स्मरण करेगा ॥ ३० ॥

अश्वत्थं भास्करं गंगां नैमिषारण्यपुष्करम् ॥
प्रयागं ब्रह्मतीर्थं च दण्डकारण्यमेव च ॥ ३१ ॥

और पीपलवृक्ष, सूर्य अथवा भास्कर तीर्थ गंगाजी नैमिषारण्य पुष्करजी प्रयाग ब्रह्मतीर्थ दण्डकारण्य ॥ ३१ ॥

पुराणं रामचरितं भारताख्यानमुत्तमम् ॥
विभूतिं विश्वरूपं च स्तवराजमनुस्मृतिम् ॥ ३२ ॥

पुराण, रामचरित्र, महाभारतके इतिहास, विभूति, विश्वरूप, भीष्मस्तवराज, अनुस्मृति ॥ ३२ ॥

प्रणवं च कुरुक्षेत्रं गरुडं मेरुपर्वतम् ॥
रूपं कांचनगुल्मानां रूपं मेरोः सुतस्य च ॥ ३३॥

ॐकार, कुरुक्षेत्र, गरुड, सुमेरु पर्वत, सुवर्णके गुच्छोंका रूप सुमेरु पर्वतके पुत्र (त्रिकूटका) रूप ॥ ३३ ॥

ये स्मरिष्यंति मनुजाः प्रयताः स्थिरबुद्धयः ॥
दुःस्वप्नो नश्यते तेषां सुस्वप्नश्च भविष्यति ॥ ३४ ॥

इन सबोंको जो स्थिर बुद्धिवाले जितेंद्रिय पुरुष स्मरण करेंगे उन्होंका दुःस्वप्न (बुरा सुपना) नाश होगा और सुंदर स्वप्न फल होगा ॥ ३४ ॥

अनिरुद्धं गजं ग्राहं वासुदेवं महाद्युतिम् ॥
संकर्षणं महात्मानं प्रद्युम्नं च तथैव च ॥ ३५ ॥

अनिरुद्ध, गज, ग्राह, महाकांतिवाले वासुदेव (श्रीकृष्ण) महात्मा बलदेवजी, प्रद्युम्न ॥ ३५ ॥

मत्स्यं कूर्मं च वाराहं वामनं तार्क्ष्यमेव च ॥
नारसिंहं च नागेंद्रं सृष्टिसंहारकारकम् ॥ ३६ ॥

मत्स्य, कूर्म, वाराह, वामन, गरुड़, नृसिंह, सृष्टिसंहार करनेवाले नागेन्द्र ॥ ३६ ॥

विश्वरूपं हृषीकेशं गोविंदं मधुसूदनम् ॥

त्रिदशैर्वंदितं देवं दृढभक्तिमनूपमम् ॥ ३७ ॥

विश्वरूप, हृषीकेश, गोविन्द और देवताओंसे वंदित दृढ भक्तिवाले अत्युत्तम मधुसूदन देव ॥ ३७ ॥

वैकुण्ठं दुष्टदमनं भक्तिदं मधुसूदनम् ॥
एतानि प्रातरुत्थाय संस्मरिष्यंति ये नराः ॥ ३८ ॥

वैकुंठ, भक्तिदायी मधुसूदन, इन्होंको जो मनुष्य प्रातःकाल उठके स्मरण करेंगे ॥ ३८ ॥

सर्वपापैः प्रमुच्यंते स्वर्गलोकमवाप्नुयुः ॥

भीष्म उवाच ।

एवमुक्त्वा महाराज गजेन्द्रं मधुसूदनः ॥ ३९ ॥

वे सब पापोंसे छूटते हैं और स्वर्ग लोकमें प्राप्त होते हैं भीष्मजी कहते हैं हे महाराज ! मधुसूदन भगवान् गजेंद्र ( हस्ती ) को ऐसे कहके ॥ ३९ ॥

स्पर्शयामास हस्तेन गजं गन्धर्वमेव च ॥
तौं च स्पृष्टौ ततः सद्यो माल्यांबरधरावुभौ ॥४० ॥

अपने हाथसे हस्तीको और गंधर्वको स्पर्श करते भये फिर-स्पर्श किये हुए वे दोनों शीघ्र ही उत्तम माला और वस्त्रोंको धारण करनेवाले ( गन्धर्व होके ) ॥ ४० ॥

तमेव मनसा प्राप्य जग्मतुस्त्रिदशालयम् ॥
ततो दिव्यवपुर्भूत्वा हस्तिराट् परमं पदम् ॥ ४१ ॥

तिस भगवान्को मन करके प्राप्त होके स्वर्गलोकमें प्राप्त होते भये फिर वह हस्तिराज दिव्य शरीर धारण करके परम पदको ॥ ४१ ॥

गच्छति स्म महाबाहो नारायणपरायणौ ॥
ततो नारायणः श्रीमान्मोक्षयित्वा गजोत्तमम्॥४२॥

प्राप्त होता भया हे महाबाहो ! ये दोनों नारायणमें परायण होतेभये तब श्रीमान् नारायण गजोत्तमको छुडाके ॥ ४२ ॥

ऋषिभिः स्तूयमानोऽग्र्यैर्वेदगुह्यपदाक्षरैः ॥
ततस्तु भगवान्विष्णुर्दुर्विज्ञेयगतिः प्रभुः ॥ ४३ ॥

ऋषिलोगों करके बहुत उत्तम वेदके गुह्य पदाक्षरों करके स्तुत होते भये फिर दुर्विज्ञेय गतिवाले विष्णु भगवान् ॥ ४३ ॥

शंखचक्रगदापाणिरंतर्धानं युधिष्ठिरः ॥
गजेंद्रमोक्षणं दृष्ट्वा सर्वे प्रांजलयस्तदा ॥ ४४ ॥

शंख, चक्र, गदा इनको हाथमें धारण किये हुए ही अंतरधान होगये । हे युधिष्ठिर ! तब सब ( ऋषिलोग ) गजेंद्रकी मोक्षको देख हाथ जोड़के ॥ ४४ ॥

ववंदिरे महात्मानं प्रभुं नारायणं परम् ॥
विस्मयोत्फुल्लनयनाः प्रजापतिपुरःसराः ॥ ४५ ॥

महात्मा प्रभु परम नारायणको प्रणाम करते भये ब्रह्मा आदि सब देवता, आश्चर्यकरके खिले नेत्रोंवाले होगये ॥ ४५ ॥

य इदं शृणुयान्नित्यं प्रातरुत्थाय मानवः ॥
प्राप्नुयात्परमां सिद्धिं दुःस्वप्नस्तस्य नश्यति॥४६॥

जो मनुष्य नित्य प्रातःकाल उठके इस स्तोत्रको सुनता है वह परम सिद्धिको प्राप्त होवे और तिसका बुरा स्वपना नष्ट होवे ॥४६॥

**गजेन्द्रमोक्षणं पुण्यं सर्वपापप्रणाशनम् ॥**
**श्रावयेत्प्रातरुत्थाय दीर्घमायुरवाप्नुयात् ॥ ४७ ॥**

यह गजेंद्रमोक्ष पवित्र है सब पापोंको नष्ट करनेवाला है जो प्रातःकाल उठके इसको सुनावे वह दीर्घ (बड़ी) आयु-वाला हो ॥ ४७ ॥

**श्रुतेन हि कुरुश्रेष्ठ स्तुतेन कथितेन च ॥**
**गजेन्द्रमोक्षणेनैव सद्यः पापात्प्रमुच्यते ॥ ४८ ॥**

हे कुरुश्रेष्ठ ! गजेन्द्रमोक्षके सुननेसे स्तुति करनेसे कहनेसे शीघ्र ही पाप दूर होते हैं ॥ ४८ ॥

**मया ते कथितं राजन्पवित्रं पापनाशनम् ॥**
**कीर्तयस्व महाबाहो गजेन्द्रस्य महात्मनः ॥ ४९ ॥**

हे राजन् ! पवित्र पापनाशक स्तोत्र मैंने तेरे आगे कहा, हे महाबाहो ! महात्मा गजेंद्रके स्तोत्रको कीर्तन करो ॥ ४९ ॥

**चरितं पुण्यकर्माणि पुष्कलं वर्द्धते यशः ॥**
**प्रीतिमान्पुण्डरीकाक्षो गजं दुःखात्प्रमुक्तवान् ॥५०॥**

यह चरित्र पवित्र कर्म है और बहुतसा यश बढता है ऐसे प्रीतिमान् हुए पुंडरीकाक्ष भगवान् गजको दुःखसे छुटाते भये ॥ ५० ॥

वैशंपायन उवाच ।

**एतच्छ्रुत्वा महाबाहो भारतानां पितामहात् ॥**
**गजेन्द्रमोक्षणं राजा कुंतीपुत्रो युधिष्ठिरः ॥ ५१ ॥**

वैशंपायनजी कहते हैं-हे महाबाहो ! (जनमेजय) कुंतीका पुत्र राजा युधिष्ठिर भीष्मपितामहजीसे इस गजेन्द्रमोक्षको सुनके॥५१॥

भ्रातृभिः सहितः सम्यग्ब्राह्मणैर्वेदपारगैः ॥
पूजयामास देवेशं पार्श्वस्थं मधुसूदनम् ॥ ५२ ॥

सब भाइयोंसहित होके वेदके पारगामी ब्राह्मणों करके( युक्त हो) समीपमें स्थित हुए श्रीकृष्णभगवान्को पूजता भया ॥ ५२ ॥

विस्मयोत्फुल्लनयनाः श्रुत्वा नागस्य मोक्षणम् ॥
ऋषयस्तु महाभागाः सर्वे प्रांजलयस्तदा ॥ ५३ ॥

सब महाभाग ऋषिजन गजेन्द्रमोक्षको सुन आश्चर्यसे प्रफुल्लित नेत्रोंवाले होके हाथ जोड़के ॥ ५३ ॥

अजं वरेण्यं वरपद्मनाभं महाबलं वेदनिधिं सुरोत्तमम्
तं वेदगुह्यं पुरुषं पुराणं ववंदिरे वेदविदां वरिष्ठम् ५४॥

अजन्मा, प्रधानपुरुष, उत्तम कमल है नाभिमें जिसके ऐसे महाबली वेदनिधि सुरोत्तम तिस वेदगुह्य( वेदमें गुप्त हुए ) वेदवेत्ताओंमें श्रेष्ठ पुराणपुरुषको प्रणाम करते भये ॥ ॥ ५४ ॥

एतत्पुण्यं महाबाहो जनानां पुण्यकर्मणाम् ॥
दुःस्वप्नदर्शने घोरे श्रुत्वा पापात्प्रमुच्यते ॥ ५५ ॥

हे महाबाहो ! पवित्र कर्मवाले जनों को यह पुण्य पवित्र है (मनुष्य ) घोर दुःस्वप्नविषे इसको सुनके पापोंसे छूटता है॥५५॥

तस्मात्त्वं हि महाराज प्रपद्य शरणं हरिम् ॥
विमुक्तः सर्वपापेभ्यः प्राप्स्यसे परमं पदम् ॥ ५६ ॥

हे महाराज ! इसलिये तुम भी हरिकी शरण हो फिर सब पापोंसे छूटके परम पदको प्राप्त होगे ॥ ५६ ॥

यदा महाग्राहगृहीतकातरं सुपुष्पिते पद्मवने महाद्विपम् ॥ विमोक्षयामास गजं जनार्दनः स्मरामि दुःस्वप्नविनाशनं हरिम् ॥ ५७ ॥

जब महाग्राहसे पकड़ेहुए डरते हुए महान् हस्तीको खिले हुए कमलवनमें जनार्दन भगवान् छुटाते भये (तिस समयके रूपवाले) दुःस्वप्नको नष्ट करनेवाले हरिको मैं स्मरण करता हूँ ॥ ५७ ॥

परं पुराणं परमं पवित्रं पुराणमीशं सुरलोकनाथम् ॥ सुरासुरैरर्चितपादपद्मं सनातनं लोकगुरुं स्मरामि ॥५८॥

परम पुराण परम पवित्र पुराण ईश, देवलोकके स्वमी देवता और दैत्योंकरके पूजित चरणारविंदवाले सनातन लोकके गुरुको मैं स्मरण करता हूँ ॥ ५८ ॥

वरगजशरणाद्विमुक्तिहेतुं पुरुषवरस्तुतदिव्यदेहगीतम् ॥ सततमभिपठंति ये तु तेषां सुमरणमंतिककिल्बिषापहं स्यात् ॥ ५९ ॥

उत्तम हस्तीकी रक्षाके विमुक्तिहेतु पुरुषोत्तमकी स्तुति और दिव्य देहका गीत (ऐसें गजेंद्रमोक्ष स्तोत्रको) जो निरंतर पढते हैं तिन्होंके मरणसमयपर्यंतके संपूर्ण पाप नष्ट होते हैं ॥ ५९ ॥

धर्मदृढबद्धमूलो वेदस्कंधः पुराणशाखाढ्यः ॥ ऋतुकुसुमो मोक्षफलो मधुसूदनपादपो जयति ॥६०॥

धर्मरूप दृढ बँधे मूलवाले वेदस्कंधवाले पुराणरूपी शाखायुक्त, यज्ञरूपी पुष्पोंवाले मोक्षरूप फलवाले वृक्षरूप मधुसूदन भगवान्‌की जय हो ॥ ६० ॥

नमो ब्रह्मण्यदेवाय गोब्राह्मणहिताय च ॥
जगद्धिताय कृष्णाय गोविंदाय नमो नमः ॥ ६१ ॥

ब्रह्मण्यदेवके अर्थ नमस्कार है गौ और ब्रह्मणोंके हितदायी जगत्के हितदायी श्रीकृष्ण गोविंदके अर्थ नमस्कार है ॥६१ ॥

आर्ता विषण्णाः शिथिलाश्च भीता घोरेषु च व्याधिषु वर्तमानाः ॥ संकीर्त्य नारायणशब्दमात्रं विमुक्तदुःखाः सुखिनो भवंति ॥ ६२ ॥

पीडित, दुःखित, शिथिल, भयभीत घोर बीमार ( रोगी ) ऐसे जन "नारायण" ऐसे शब्दमात्रको कहके दुःखरहित होके सुखी हो जाते हैं ॥ ६२ ॥

वेदे रामायणे चैव पुराणे भारते तथा ॥
आदौ मध्ये तथा चांते हरिः सर्वत्र गीयते ॥ ६३ ॥

वेद, रामायण, पुराण, महाभारत इन सबोंमें आदि मध्य अन्तमें सब जगह हरि गाये जाते हैं ॥ ६३ ॥

एकोऽपि कृष्णस्य कृतः प्रणामो दशाश्वमेधाऽवभृथेन तुल्यः ॥ दशाश्वमेधी पुनरेति जन्म कृष्णप्रणामी न पुनर्भवाय ॥ ६४ ॥

श्रीकृष्णके अर्थ किया हुआ एक भी प्रणाम दश अश्वमेध यज्ञोंके अवभृथस्नानके समान होता है दश अश्वमेध यज्ञ करनेवाला तो फिर जन्म लेता है परन्तु श्रीकृष्णको प्रणाम करनेवालेका पुनर्जन्म नहीं होता ॥ ६४ ॥

सर्वं रत्नमयो मेरुः सर्वाश्चर्यमयं नभः ॥
सर्वतीर्थमयी गंगा सर्वदेवमयो हरिः ॥ ६५ ॥

सर्वरत्न मय सुमेरु पर्वत है और सम्पूर्ण आश्चर्यमय आकाश है सब तीर्थमयी गंगाजी हैं सर्व देवमय हरि हैं ॥ ६५ ॥

आकाशात्पतितं तोयं यथा गच्छति सागरम् ॥
सर्वदेवनमस्कारः केशवं प्रतिगच्छति ॥ ६६ ॥

आकाशसे वर्षा हुआ जल जैसे सागरमें चलाजाता है ऐसे ही सब देवतोंके अर्थ किया हुआ प्रणाम केशव भगवान्को प्राप्त होता है ॥ ६६ ॥

गीता सहस्रनामानि स्तवराजो ह्यनुस्मृतिः ॥
गजेन्द्रमोक्षणं चैव पंचरत्नानि भारते ॥ १६७ ॥

गीता, विष्णुसहस्रनाम, भीष्मस्तवराज, अनुस्मृति, गजेंद्रमोक्ष महाभारतमें ये पञ्च रत्न हैं ॥ १६७ ॥

इति श्रीबेरीनिवासि-पंडित-वसतिरामविरचितगजेंद्रमोक्ष-भाषाटीका समाप्ता ॥